शुभा–विदेहकी एक राजधानी ६३।२१५

शैलपुर–एक नगर, जहाँ भगवान् पुष्पदन्तका प्रथम आहार हुआ था ५५।४८

शौर्यपुर–कुशार्थ देशका एक नगर ७०।९३

श्रद्धावान्–एक वक्षारगिरि ६३।२०३

श्रावस्ति–भरत क्षेत्रका एक नगर, जहाँ भगवान् संभवनाथका जन्म हुआ था। यह उत्तरप्रान्त गोण्डा जिलेमें सेहुडमेहुडके नामसे प्रसिद्ध है। ४९ १४

श्रावस्ती–भारतके कुणाल देशकी एक नगरी ५९।७२

श्रीनागनग–श्रीनाग नामका पर्वत ६६।१३

श्रीनिलय–सौधर्म स्वर्गका एक विमान ६२ ३६५

श्रीपुर–पुष्करवरद्वीप सम्बन्धी विदेह क्षेत्रके सुगन्धिदेशका एक नगर ५४ २५

श्रीपुर–एक नगर ६३।३३३

श्रीपुर–जम्बूद्वीप सम्बन्धी मेरु पर्वतसे पूर्वकी ओर स्थित सुकच्छ देशका एक नगर ६६।६८

श्रीपुर–ऐरावत क्षेत्रका एक नगर ६९ ७४

श्रीप्रभ–एक पर्वतका नाम ५४।८१

श्रीप्रभ–प्रथम स्वर्गका एक विमान ५४।८२

श्वेतवन–एक वन, भगवान् मल्लिनाथका दीक्षावन ६६।४७

श्वेतवाहन–हस्तिनापुरका सेठ ७१।२६०

श्वेतविका–एक नगर ७१।२८३

[ स ]

सनत्कुमारकल्प–तीसरा स्वर्ग ६७ १४६

सम्मेद–भारतवर्षका सम्मेद शिखर नामका प्रसिद्ध पर्वत। यह विहार प्रान्तके हजारीबाग जिलेमें पारस पर्वतके नामसे प्रसिद्ध है। यहाँसे बीस तीर्थंकरों तथा असंख्य मुनियोंने मोक्ष प्राप्त किया है, इसलिए यह सबसे प्रसिद्ध तीर्थक्षेत्र है ४८।५१

सरिता–विदेहका एक देश ६३।२११

सर्पावर्त–रत्नप्रभा पृथिवीका एक बिल ७२।३१

सर्वरमणीय–एक नगर ७६।१८४

सर्वर्तुक–एक वन जिसमे चन्द्रप्रभ भगवान्ने दीक्षा ली थी। ५४.२१६

सर्वर्तुक–लङ्कानगरका एक वन ६८।३०७

सर्वश्री–एक पर्वत ६२।४९६

सर्वार्थसिद्धि–पाँच अनुत्तर विमानोंमें-से एक विमान ६१।१२

सहस्राम्रवण–जूनागढ़का एक बाग ११।१६९

सहस्रार–बारहवाँ स्वर्ग ६१।६८

सहेतुक–एक वन, जहाँ कुन्थुनाथ भगवान्ने दीक्षा ली थी ६४।३८

सहेतुकवन–अयोध्याका वह वन जिसमें भगवान् अजितनाथने दीक्षा ली थी ४८।३८

संभूतरमण–एक वनका नाम ६२।३७९

साकेत–कोशल देशकी एक नगरी-अयोध्या ६५।५७

साकेतपुर–एक नगर ५९।२५८

सातंकर–सोलहवें स्वर्गका एक विमान ७०।५०

सारसमुच्चय–एक देश ६८।३

सारसौख्य–एक गाँव, जहाँ खदिरसार भीलका साला रहता था ७४.४०१

सिद्धकूट–विजयार्ध पर्वतका एक कूट, जहाँ अकृत्रिम चैत्यालय है ६२ ७३

सिद्धाचल–एक पर्वत ६३।१२६

सिद्धार्थ–अयोध्याका एक वन ६८ ७०७

सिद्धार्थ–एक वन ७१।४१७

सिद्धार्थनगर–एक नगर, जहाँ भगवान् श्रेयांसनाथका प्रथम आहार हुआ था ५७।४९

सिन्धु-एक महानदी ६३।१९५

सिन्धु–एक देश ७५।३

सिन्धुगोपुर–एक गोपुरका नाम ६८।६५३

सिंहगिरि–एक पर्वत ७४.१६९

सिंहपुर–वाराणसीके पास स्थित सिंहपुरी जिसे आजकल सारनाथ कहते हैं ५७।१७

सिंहपुर–जम्बूद्वीपके पश्चिम विदेह क्षेत्रके सुगन्धिल देशका एक नगर ७० ५

सिंहपुरी–विदेहकी एक राजधानी ६३।२१५

सीतासरित्–जम्बूद्वीपकी चौदह महानदियोंमें-से एक महानदी जो विदेहक्षेत्रमें बहती है ४८।३

सीमन्ताचल–एक पर्वत ६७ ८५

सुकच्छ–विदेहका एक देश ५७।२

सुकौशल–जम्बूद्वीपका एक देश ७१।४१६

सुखावह–एक वक्षारगिरि ६३।२०३

सुगन्धा-विदेहका एक देश ६३।२१२
सुगन्धि-पुष्करवरद्वीप सम्बन्धी विदेह क्षेत्रका एक देश ५४।१०
सुजन-एक देश ७५।४२०
सुदर्शन-एक वन ७०।१८७
सुदर्शन-प्रथम ग्रैवेयकका विमान ४९।९
सुपद्मा-विदेहका एक देश ६३।२१०
सुप्रकार-एक नगर ७१।४०९
सुप्रतिष्ठ-मगध देशका एक नगर ७६।२१६
सुभद्र-मध्यम ग्रैवेयकका एक विमान ७३.४०
सुरकान्तार-विजयार्धकी दक्षिण श्रेणीका एक नगर ६६।११४
सुरनिपात-एक वन ६३।१२८
सुरमलय-राजपुरका एक उद्यान ७५।३४६
सुरम्य-एक देश ६२।८९
सुराद्रि-सुमेरुपर्वत ५८।२१
सुराष्ट्र-भारतका सौराष्ट्र नामसे प्रसिद्ध देश ७१।२७०
सुरेन्द्रकान्तार-विजयार्धका एक नगर ६२।७१
सुलस-एक सरोवर ६३।१९८
सुवत्सा-विदेहका एक देश ६३।२०९
सुवप्रा-विदेहका एक देश ६३।२११
सुवर्णकूला-एक महानदी ६३।१९६
सुवर्णवती-भरतक्षेत्रकी एक नदी ५९।११९
सुवर्णाभपुर-विजयार्ध पर्वतकी दक्षिण श्रेणीका एक नगर ७५।३६
सुविशाल-सौधर्म स्वर्गका एक विमान ६६।१०५
सुसीमा-पुष्करार्ध द्वीपके वत्स देशकी एक नगरी ५६।२
सुसीमा-जम्बूद्वीप विदेह क्षेत्रके वत्स देशका एक नगर ४८।४
सुसीमानगर-विदेह क्षेत्रके वत्स देशका एक नगर ५२।३
सूतिका-भारतका एक ग्राम ७४।७४
सूर्य-एक सरोवर ६३।१९८
सूर्यप्रभपुर-पुष्करार्ध द्वीपके पश्चिम भाग सम्बन्धी सुमेरु-पर्वतसे पश्चिम दिशामें स्थित गन्धिल देशके विजयार्ध पर्वतकी उत्तर श्रेणीपर स्थित एक नगर ७०।२७
सूर्यमाल-एक वक्षारगिरि ६३।२०४
सेनारम्य-एक सरोवर ७५।५१०
सोमखेट-एक नगर, जहाँ भगवान् सुपार्श्वनाथका मुनि अवस्था सम्बन्धी प्रथम आहार हुआ था ५३।४३
सौधर्म-प्रथम स्वर्ग ६२।८८
सौमनस-एक नगरका नाम ५१।७२
सौमनस-ऊर्ध्व ग्रैवेयकका नीचेका विमान ६३।१४१
सौमनस-एक वक्षारगिरि ६३।२०५
सौम्यमहीभृत्-हस्तिनापुरका एक पर्वत ७०।२०९
स्यालक-विजयार्ध पर्वतका एक नगर ६८।१३
स्थूणागार-भारतका एक नगर ७४।७१
स्वयंप्रभ-एक द्वीप ७१.४५१
स्वस्तिक-तेरहवें स्वर्गका एक विमान ६२।४११
स्वस्तिकावती-धवल देशकी एक नगरी ६७।२५६
स्रोतोऽन्तर्वाहिनी-एक विभंगा नदी ६३।२०७

[ ह ]

हरवती-भरत क्षेत्रकी एक नदी ५९।११८
हरिकान्ता-एक महानदी ६३।१९५
हरित्-एक महानदी ६३।१९५
हरिवर्ष-जम्बूद्वीपका तीसरा क्षेत्र, जहाँ मध्यम-भोगभूमिकी रचना है ७१।३९२
हरिवर्ष-भारतका एक देश ७०।७४
हस्तशीर्षपुर-एक नगर ७१।४४४
हस्तिनापुर-भारतके कुरुजाङ्गल देशका एक नगर ७०।५१
हास्तिनपुर-कुरुजाङ्गल देशका प्रसिद्ध नगर ६६।७४
हिमवान्-जम्बूद्वीपका पहला कुलाचल ६३।१९३
हेमकच्छ-दशार्ण देशका एक नगर ७५।१०
हेमाङ्गद-जम्बूद्वीपका एक देश ७५।१८८
हेमाभपुर-एक नगर ७५।४७२
हैमवत-जम्बूद्वीपका दूसरा क्षेत्र जहाँ जघन्य भोगभूमिकी रचना है ७१।४४५
हैरण्यवत-जम्बूद्वीपका छठाँ क्षेत्र ६३।१९२
ह्रदवती-एक विभंगा नदी ६३।२०६
ह्रदा-एक विभङ्गा नदी ६३।२०६
ह्रीमन्त-एक पर्वत ६२।२७४

■

## साधारण शब्दकोष

[ अ ]

अक्षावबोध–केवलज्ञान ६१।५५
अघविपाक–पापोदय ५९।२३६
अचलेश–सुमेरु पर्वत ६६।३४
अधमर्ण–कर्जदार ६९।६
अधिराजता–राज्य ६८।२७३
अधीश्वर–भगवान् नेमिनाथ ७१।१९३
अनभिजातत्व – अकुलीनत्व ७२।८४
अनवम–श्रेष्ठ ६६।१००
अनावरण–वस्त्रादि आवरणसे रहित ६३।७३
अनाश्वान्–मुनि ७०।१६६
अनिमिप–मछली ५१।६५
अनिमिष–देव ७४.२२
अनिमिषाङ्गना–देवाङ्गना ५४।१७७
अनिमिषाधीश–इन्द्र ६१।१९
अनिष्ठित–अपूर्ण ४८।७
अनुजिघृक्षा–अनुग्रह करनेकी इच्छा ५६।६९
अनुपदं–पीछे ही ६३।८८
अनुयोजन–प्रश्न पूछना ७०।४२
अनूद्रूव–छोटा ६२।२६५
अनेकपाराति–सिंह ६८ ३२६
अन्तकोपम–यमके तुल्य ७१।९
अन्त्य-अनुत्तर – सर्वार्थसिद्धि विमान ६१।१७
अन्त्य-केशव–कृष्ण ७१।१८९
अन्तेवासिता–शिष्यता६६।१०५
अन्तेवासित्व–शिष्यता ४९।७
अन्धस्–भोजन–५८।४०
अन्वयमानिनी–कुलका अभिमान रखनेवाली ६२।३४२
अपदान–( अवदान ) साहस ७२।७४

अपवर्ग–मोक्ष ४८।१०
अपवर्त–अकाल-मरण ५६।३३
अपारभाग–पश्चिम प्रदेश ४८।३
अपाची–दक्षिण दिशाकी श्रेणी ६२।२५
अप्रवीचार – मैथुनसे रहित ४८ १७
अब्द–वर्ष ४८।१५
अब्दमार्ग–आकाश ७२।५१
अब्दसम–दर्पणके समान ५९।१
अभ्यर्ण–निकटवर्ती ७१।२०५
अभ्याश–समीप ७०।२६३
अभ्रपदवी–आकाश ५४।६३
अभ्रिता–मेघसे युक्त ५४।६३
अभिजात–कुलीन ५४।१३३
अभिवज्रायुधं–वज्रायुधके सम्मुख ६३।४९
अभिषवपूर्वकं – अभिषेकपूर्वक ७०।२१३
अमत्र–पात्र ७६।४०४
अमरद्रुम–कल्पवृक्ष ४८।६२
अमरपरिवृढ–देवोंके स्वामी-इन्द्र ७२।२७६
अमराधिनाथ–इन्द्र ७१।४५
अमा–साथ ६३।२४३
अमृतार्मांशु–चन्द्रमा ६४।२१
अमृतांशु–चन्द्रमा ६३।४४७
अमृताशन–देव ६८।७
अमृताशनाधीश–देवेन्द्र ६१।५३
अय–पुण्य ४८।७
अयुत–दश हजार वर्ष ७१।३८९
अयोदय–पुण्योदय ६३।८५
अयोध्येश–राजा दशरथ६७।१८२
अर–चक्रके दण्ड ७०।१
अरत्नि–एक हाथ प्रमाण६३।३३८
अरिञ्जय–शत्रुओंको जीतनेवाला ७२।२५

अर्कजित्–सूर्यको जीतनेवाला ७४ १३५
अर्चा–प्रतिमा ७२।५५
अर्जुनोत्तर–नकुल और सहदेव ७२।२१७
अर्द्धचक्री–नारायण (अनन्तवीर्य) ६३।१
अलकाली–केश समूह ७२।१५६
अवगम–ज्ञान ६३।२३४
अवधिस्थान–सातवां नरक ६१।८२
अवनी–पृथिवी ५२।१७
अवमति–तिरस्कार ७४।४७१
अवस्करगृह–विष्ठागृह ७६।९८
अवाच्य–निन्दा ६७।१०७
अवाप–परराष्ट्र चिन्ता ६२।३४
अविवेक–अभेद ५८।८८
अशनि–वज्र ७०।७४
अष्टमीक्षिति–मोक्ष ६३।१०८
अष्टमी पृथिवी–ईषत्प्राग्भार नामकी आठवीं पृथिवी जिसके उपरितन प्रदेशपर सिद्धोंका निवास है ७६।२७१
अष्टमी मही–मोक्ष ६२।१७०
अष्टापदप्रभ–सुवर्णके समान कान्तिवाला ५९।२४
अष्टापदमय–स्वर्ण निर्मित ६२ २२६
अष्टोपवास–तेला–तीन दिनका उपवास ७१।१९
अस्तारि–शत्रु रहित ५१।२०
अहर्पति–सूर्य ६१।७७
अहिविद्विड्वाहिनी–गरुडवाहिनी ६२।११२
अहिवैरिवाहिनी– गरुडवाहिनी, एक विद्या ७१।३८१
अंशुमाली–सूर्य ४८ ३५

[ आ ]

आजवंजव–संसार ५१।१८

आदि–कल्याण–गर्भकल्याणक ६१।१७

आदिकल्पेश–प्रथम स्वर्गका इन्द्र—सौधर्मेन्द्र ४९।२५

आदित्योद्गमवेला–सूर्योदयका समय ५५।४९०

आद्यचक्रित्वद्–प्रथम चक्रवर्ती भरतके समान ४८।७६

आद्यश्रेणी–क्षपक श्रेणी ६३।२३८

आनन्दनाटक–भगवान्‌के जन्मोत्सवके समय इन्द्रके द्वारा किया जानेवाला एक विशिष्ट नृत्य ४९।२५

आप्तता–ज्ञानावरण, दर्शनावरण मोह और अन्तराय इन चार घातियाकर्मोंके नष्ट होनेपर आप्त–अरहन्त अवस्था प्रकट होती है। ४८।४२

आभिगामिक–उत्तम ५०।३९

आमय–रोग ७४।४०७

आमर–देवों सम्बन्धी ४८।७०

आरनाल–कांजी ७४।३४२

आरातीय–आचार्य परम्परासे प्राप्त ५६।९५

आर्द्रतण्डुलारोपण–गीले चावलों पर चढ़ना, विवाहके समय होनेवाला एक नेग ( दस्तूर ) ७१।१५१

आवाप–परराष्ट्रकी चिन्ता ७०।१७

आशानेकप–दिग्गज ६८।५४१

आशुशुक्षणि–अग्नि ७१।१६

आश्वयुज–आसोज, कुंवारका महीना ५६।५८

आहव–युद्ध ४८।५४

आहार्य–आभूषण ७२।७५

[ इ ]

इन–सूर्य ६२।३८९

इभ्य–वैश्य ७६।३७

इभ्य–धनाढ्य ७२।२४३

[ ई ]

ईडा–स्तुति ७३।१६५

[ उ ]

उत्कोच–घूस ७५।२८

उत्सेध–शरीरकी ऊँचाई ४८।७३

उदर्क–श्रेष्ठ ५१।११

उद्यन्–उगता हुआ ६९।२०

उद्गम–उत्पत्ति ५४।२३

उद्गम–फूल ५६।८

उपधि–परिग्रह ६६।४८

उपरत–मृत ६८।२७३

उपशल्यं–नगरके समीप ६६।७

उपांशु–एकान्त ७२।८५

उपासक–श्रावक ७६।२१९

उपासकव्रत–श्रावकके व्रत ५४।१४४

[ ऊ ]

ऊर्जयन्ताचल–गिरिनार पर्वत ७२।१९०

ऊर्ध्वव्रज्या–ऊर्ध्वगमन ७१।१९७

[ ए ]

एकपति–एकपतिव्रत ६२।४१

एकभार्यत्व–एकपत्नीव्रत ६२।४१

एनस्–पाप ४८।१०१

[ ऐ ]

ऐकागारिक–चोर ७६।६८

ऐलविल–कुबेर ४८।२०

[ औ ]

औरग–उरग-सर्प सम्बन्धी ५९।३७

[ क ]

कण्ठीरवत्व–सिंहपना ७३।६७

कण्ठीरवादि–सिंहादि तिर्यञ्च ६६।५९

कदर्य–अत्यन्त कृपण ५४।११६

कनकोपल–सुवर्ण पाषाण ४८।९३

कनीयस्–छोटा ६६।१०३

कपिरोमाख्यवल्ली–करेंचकी लता, जिससे खुजली उठने लगती है ७४।४७३

कमलोपमा–लक्ष्मीके तुल्य ५९।२५५

कम्र–मनोहर ६३।३४६

कराबुक–छछूंदर ७१।३२१

करेणु–हस्तिनी ७३।१३

कलधौत–स्वर्ण ६१।१२९

कलिन्दकन्या–यमुना नदी ७०।३४६

कल्प–स्वर्ग ७०।७९

कल्पाग–कल्पवृक्ष ५९।३

कल्याणयोग्य–विवाहके योग्य ७१।१४४

कल्याणविधिपूर्वक–विवाहपूर्वक ६३।११७

कलापी–मयूर ६७।२९९

कंसमैथुन–कंसका साला ७०।४४७

कान्ततावधि–सौन्दर्यकी सीमा ६२।३५१

काममन्त्र–कामशास्त्र ६३।७८

कामनायक–सौन्दर्य ५२।२९

कामसोदर्य–प्रद्युम्नका भाई ७२।१७०

कायस्थिति–आहार ७४।३१८

कार्तस्वरघट–स्वर्णघट ६१।१९

कालानुकारिता–यमका अनुकरण ६६।११३

कालिन्दी–यमुना ७०।१०१

कीचकद्वन्द्वता–चिड़ी-चिड़वाका जोड़ा ६५।६७

कुक्कुटसंपात्य–पास-पासमें बसे हुए गाँव इतने पासमें कि जिससे एक गाँवका मुर्गा उड़कर वहाँ अनायास पहुँच सके ५४।१५

कुन्थु–एक प्रकारके जीव ६४।१

कुशाग्रीयता–तीक्ष्णता ७४।५४७

कुशेशय–कमल ६३।१९७

कूल–किनारा ५२।२

कृकवाकु–मुर्गा ६३।१५०

कृतान्त–यम ४८।६१

कृतान्तवक्त्र–यमराजका मुख ७०।१५५

कृती–कुशल—भाग्यशाली ७१।२
केवलावगम–केवलज्ञानी४८।४५
केशव–नारायण ७६।४८७
कोपारुणितविग्रह–क्रोधसे जिसका शरीर लाल हो रहा था। ६१।८०
कोशातकी फल–तूमा ७१।२७५
कौरव–कुरुवंशी ७२।२२७
कौसुम्भ–कुसुमानी रंग—लाल रंग ७१।८१
क्रमुकद्रुम–सुपारीके वृक्ष ६३।३४३
क्रमपङ्कज–चरण कमल ५८।४७
क्रमाम्बुज–चरण कमल ६८।५००
क्रव्याद–भील ७५।५६०
क्रोष्टा–सियार ७६।७५
क्षान्ति–आर्यिका ७५।३३
क्षुपविशेष–एक झाड़ी ७०।१२९
क्षेम–प्राप्त वस्तुका रक्षा ६२।३५
क्षौद्ररस–मधुका रस ७६।१०५
क्ष्माज–वृक्ष ६८।३५८

[ ख ]

खगाधीश–विद्याधरोंके राजा ६२।८१
खगी–विद्याधरी ६३।८७
खरांशु–तीक्ष्ण किरण, सूर्य ५४।२२
खलूरिका–वह स्थान जहाँ शस्त्र चलानेका अभ्यास किया जाता है ७५।४२२
खागता–आकाशसे आती हुई ६३।९

[ ग ]

गगनगोचर–विद्याधर राजा ७०।२६७
गण्य–संख्यात ६६।५९
गतप्राण–मृत ७५।७४
गतासु–मृत ४८।१२३
गन्धसिन्धुर–मत्त हाथी ४८।२२
गर्भार्भक–गर्भका बालक ७०।३४२
गलन्तिका–झारी ७१।९१
गवलोत्तम–उत्तम भैंसा ६३।१६०
गहन–वन ७०।१०५
गान्धार–कान्धार ७५।१३
गायकानीक–गवैयोंका समूह ७४।२७०
गिरीश–सुमेरुपर्वत ७१।४३
गुरु–पिता ७५।५७८
गोमायु–शृगाल ७६।३६८
गोमिनी–लक्ष्मी ६२।१६१
ग्रन्थ–परिग्रह ६४।१

[ घ ]

घातिघात–घातियाकर्मोंका क्षय करनेवाले ६३।१२९

[ च ]

चक्रिन्–चक्रवर्ती और नारायण ७०।२
चक्रेट्–चक्रवर्ती ६९।८७
चण्ड–अत्यन्त क्रोधी ६७।१५८
चण्डद्युति–सूर्य ५४।१०२
चण्डरोचिष्–सूर्य ७३।६०
चण्डविक्रम–अत्यन्त पराक्रमी ५५।३
चतुरङ्गबल–हाथी, घोड़ा, रथ और पदाति–पैदल सेना, इसे चतुरङ्ग सेना कहते हैं ६२।५१
चतुर्थलेश्य–चौथी पद्मलेश्याका धारक ५४।८३
चन्द्रोपराग–चन्द्रग्रहण ६१।५
चपेट–थप्पड़-चाँटा ७०।३५०
चरमाङ्गधरा–तद्भवमोक्षगामी ४८।१३२
चामीकर–सुवर्ण ६१।१०६
चामीकरच्छवि–सुवर्णके समान कान्तिवाला ४८।७३
चारणद्वन्द्व–चारणऋद्धिधारी दो मुनि ७५।५३१
चित्तज–काम ७४।१३८
चितायकः–पापोंका संचय करनेवाला ५७।९८
चिपुटनासिका–चपटी नाकवाले ७६।४४५

[ छ ]

छाया–कान्ति ७०।२२५

[ ज ]

जन्मवाराशि–संसार सागर ६२।२९३
जम्बुक–शृगाल ७६।३५६
जयध्वज–विजय पताका ७२।१५
जलजानना–कमलमुखी ७६।१४१
जातसंवेद–जिसे वैराग्य उत्पन्न हुआ है ४८।८
जातरूप–सुवर्ण ५६।१५३
जातरूपता–दिगम्बरमुद्रा ७४।९०
जामदग्न्य–जमदग्निका पुत्र ६५।१४९
जाम्बवत्त्विष्–जामुनके समान कान्तिवाले, काले ५१।२८
जित्वरी–जीतनेवाली ५१।३४
जिघांसा–मारनेकी इच्छा ५९।२१३
जिन–तीर्थंकर ७०।२
जीमूत–मेघ ५२।५
जोषम्–चुप ७५।२७
ज्वालाकरालाग्नि–ज्वालाओंसे भयंकर अग्नि ७१।१५

[ झ ]

झषकेतु सुखावहा–कामसुखको देनेवाली—स्त्री ६३।११७

[ त ]

तनुस्थिति–आहार ७१।४३३
तन्त्र–स्वराष्ट्र चिन्ता ६२।३४
तपस्तनूनपात्–तपरूपी अग्नि ५८।७८

तलप्रहार–थप्पड़ ७४।१०८
तलवर–कोतवाल ७०।१५४
तानव–कृशता ६६।९८
तानव–शरीर सम्बन्धी ६६।९८
तुज्–पुत्र ७०।१५
तुर्यकल्याण–ज्ञानकल्याणक ६१।४३
तुर्यावगमोत्कर्ष– मनःपर्ययज्ञान-की उत्कृष्टता ५९।२०३
तोक–पुत्र ५७।८६
तृणभुक्कुल– पशुओंका समूह ७१।१६२
तृतीयावगम–अवधिज्ञान ६३।२७
त्रयस्त्रिंशत्समुद्रायु– तैतीस सागरकी आयुवाला असंख्यात वर्षोंका एक सागर होता है। यहाँ छन्दकी अनुकूलतासे सागरका पर्यायवाची समुद्र शब्दका प्रयोग हुआ है ४८।१३
त्रायक–रक्षक ७६।४०७
त्रिजगत्पति–तीर्थंकर ६७।२४
त्रिज्ञानलोचन–अवधिज्ञानी ४८।४४
त्रिर्भ्रान्ति–तीन प्रदक्षिणा ७०।३१
त्रिशुद्धि–मन, वचन, कायकी शुद्धि ७०।२
त्वष्टृयोग–ब्रह्मयोग ७१।३८

[ द ]

दम्भजृम्भण–पाखण्डका विस्तार ४९।१
दर–अल्प ४८।२१
दरनिद्रा–थोड़ी निद्रा ६३।३८७
दर्पिष्ठ–अहंकारी ६२।१२२
द्विज–पक्षी ६६।८
द्विज–दाँत ७६।३९२
द्विजावली–दन्तपंक्ति ७५।५६८
द्वितीयकल्याण–जन्म कल्याणक का उत्सव ६९।३१
द्युगायक–स्वर्गके गायक ५७।२९
द्युमुनि–लौकान्तिक देव ६६।४३
द्युम्नद्युति–स्वर्णके समान कान्ति-वाला ६६।५०
द्युसद्–देव ५७।३०
दाक्ष्य–चतुराई ७५।३५०
दासेर–दासीका पुत्र ६२।३२६
दिवसावसिति–सायंकाल ७४।३०४
दिव्यसदस्–समवसरण ६२।४८६
दिविज–देव ७०।३८५
दिविजेन्द्र–देवेन्द्र ६८।३८
दिवौकस्–देव ७०।११
दुर्गत–दरिद्र ७०।२००
दूष्यलक्ष्मा–दूषित लक्षणोंसे युक्त ६७।१५९
दृप्त–अहंकारी ६३।१६१
देवभूयं–देवपर्याय ७४।७५
देवाद्रि–सुमेरुपर्वत ७०।२९२
दैष्टिक–भाग्यवादी ५४।२६२
दोर्दण्ड–भुजदण्ड ५५।३
दोष्–भुजा ६२।२६३
दोहद–दोहला ७०।३४३
द्वीपार्धचक्रवाल–मानुषोत्तर पर्वत ५४।३५

[ ध ]

धनेश–कुबेर ७१।४२
धरागोचर–भूमिगोचर राजा ७०।२६७
धर्माध्यक्ष–न्यायाधीश ७६।३४०
धर्माधिकरण–न्यायाधीश ५९।१७४
धर्म्या–धर्मयुक्त ६३।३७५
धृतायति–सुन्दर भविष्यसे युक्त ४८।६६
ध्याति–ध्यान ६१।५२
ध्वजिनी–सेना ६८।५४८

[ न ]

नभोयायी–विद्याधर ७०।१०४
नाकीश–देवेन्द्र ५४।१७१
नागराड्–धरणेन्द्र ६७।१७५
नार्पत्य–राज्य ( नृपतेः कर्म नार्पत्यम् ) ४८।३०
निकृत्त–छिन्न, कटा हुआ ७१।१०१
निधीश–कुबेर ७१।२४
निःप्रवीचार–मैथुन रहित ६१।१२
निबन्धन–कारण ७२।७
निर्घृण–निर्दय ६८।२०
निर्विण्ण–खिन्न ४८।१३८
निर्वृति–मोक्ष ४८।९४
निर्वेग–वैराग्य ६३।१०९
निर्वेद–वैराग्य ४९।३
निर्व्याम–युद्धके विस्तारसे रहित ६१।३
निलिम्प–देव ६३।११३
निलिम्पेश–इन्द्र ५१।३८
निष्ठा–समाप्ति ५४।२९
निष्ठितार्थ–कृतकृत्य ६३।२७३
निःष्पन्द–निश्चेष्ट ४८।१२३
निस्त्रिंश–तलवार, क्रूर ५४।२२
निसृष्टार्थ–राजदूत ७३।१२१
निःसङ्गत्व–निर्ग्रन्थ अवस्था ७०।४६
निहतसकलघाती – ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोह और अन्त-राय इन चार घातियाकर्मों-को नष्ट करनेवाले ६१।५५
नैर्गुण्य–निष्फलता ५०।५
नैःसङ्ग्य–निर्ग्रन्थ दशा ६१।७
न्यग्रोध–वटवृक्ष ६६।८
न्याय्य–न्याययुक्त ६३।३७५

[ प ]

पञ्चवर्ग–पाँचका वर्ग अर्थात् ५ × ५ = २५ पच्चास ६३।४५५
पञ्चबाण–काम ७५।३३६
पञ्चमनक्षत्र–मृगशिरा नक्षत्र ४९।१६
पञ्चमावारपार–पाँचवाँ क्षीर-समुद्र ५७ ३३
पञ्चमाम्बुधि–क्षीरसागर ६७।४३

पञ्चमावगमेश – पञ्चमज्ञान – केवलज्ञानके स्वामी ४९।५७
पञ्चमीगति–मोक्षस्थान ४९।५७
पथ्या–हरड़ ७५।३७५
पद्मा–लक्ष्मी ५२।१
पयोज–शंख ७१।१३९
पयोधरपथ–आकाश ६७।२७६
परमान्न–खीर ५६।४७
परस्वहृत्–चोर ७६।८१
परार्ध्य–श्रेष्ठ ७५।४६
परार्ध्यमणि–श्रेष्ठमणि ६८।१९७
परासुता–मृत्यु ७०।३४१
परिवृढ–स्वामी ७४।२९९
परिषद्बल–सभामें बलवान् ६१।५६
पर्व–पूर्णिमा ६३।४१७
पल–मांस ७१।२७१
पलित–सफेद बाल ६७।२१६
पाठीन–मच्छ ७३।१६१
पात्रेसमितनादैन्यं–केवल भोजन में शामिल होने रूपी दीनता ४८।१०१
पाद–चौथाई भाग ४८।२९
पारणा–व्रतके बाद होनेवाला भोजन ७६।१३४
पारमात्म्य–परमात्मपद—मोक्ष ७५।१७७
पाषाण–वीणाका एक दोष ७०।२७२
पिण्ड–ग्रास ७६।४१०
पिण्डित–एकत्रित ५१।८०
पिण्डीद्रुम–अशोकवृक्ष ६८।१३०
पितृवन–श्मशान ७५।२२७
पीयूषाशि–देव ६६।२१
पुरुषकार–पुरुषार्थ ६२।३७
पुरुषार्थत्रय–धर्म, अर्थ, काम–ये तीन पुरुषार्थ ५३।५
पुलस्तिपुत्र–रावण ६८।३२५
पुलिन्दी–भिल्लकी स्त्री ७१।४०३
पुष्पेषुज्वर–कामज्वर ६२।४६
पूर्वानुपूर्वी–पूर्वाचार्योंका अनुसरण करते हुए ७०।३
प्रकीर्णक–चमर ६३।१
प्रजा–जनता ४८।६
प्रजापति–ब्रह्मा ५४।११७
प्रज्ञप्ति–एक विद्या ६३।३१
प्रतिक्रिया–प्रतिकार ६२।११८
प्रतिच्छन्द–आदर्श ५४।४२
प्रतिदत्त–बदलेका उपहार ६२।१०५
प्रतिष्टम्भी–विरोधी ६६।१११
प्रतिष्ठाकल्प–प्रतिष्ठाशास्त्र ५४।४९
प्रतीक्ष्य–पडिगाहकर ४९।३९
प्रलय–मूर्च्छा ४८।६३
प्रव्रज्या–दीक्षा ६५।७
प्रश्रयाश्रय–विनयका आधार ७३।४५
प्रहेतव्या–भेजने योग्य ५८।६८
प्राकृत–साधारण ७२।५७
प्राग्ज–पहले उत्पन्न हुआ ७२।१५५
प्राच्य–पहला ७६।४१०
प्राणतेन्द्र–चौदहवें स्वर्गका इन्द्र ५५।२२
प्रान्तकल्प–अच्युतस्वर्ग ४८।१४३
प्रान्तकल्पेश्वर–अच्युतस्वर्गका स्वामी ६६।१०१
प्राभृत–उपहार ५९।९०
प्रीणित–संतोषित ७५।१
प्रेतनाथ–यम ६८।३३५
प्रैष–कार्य ४८।१०१
प्रोषितयोषित–जिसकी स्त्री प्रवासमें गयी है ६३।७८

[ ब ]

बल–बलभद्र ७०।२
बल्लव–गोपाल-अहीर ६३।१६०
बहुलपक्ष–कृष्णपक्ष ६७।४१
बाह्यपरिच्छद–सेना आदि बाह्य परिकर ५२।४
बोध्य–जानने योग्य पदार्थ ६२।१

[ भ ]

भल्लकी–भीलोंकी एक बस्ति ७१।३०९
भवान्त–मोक्ष ६४।५५
भागिनेय–भानेज ७२।२६८
भावितद्व्यष्टकारणः–सोलहकारण भावनाओंका चिन्तन करने वाला ६१।८
भास्वर–देदीप्यमान ६१।१२३
भूमिज–मंगल ७५।४८९
भूयसी–बहुत भारी ४८।१०३
भोगिभोगाभैः–साँपके फणके समान ४८।८३

[ म ]

मगधाधिप–जरासंध ७१।६९
मङ्क्षु–शीघ्र ६५।७
मणिकर–जौहरी ७५।४५४
मतिवत्तम–अत्यन्त बुद्धिमान् ६२।८१
मधुमास–चैत्रमास ६३।७७
मनःपर्ययवीक्षण–मनःपर्ययज्ञानके धारक ४८।४६
मन्द–शनि ७५।४८९
मन्दराग–मन्दर + अग—मेरु पर्वत ६६।१००
मन्दराग–मन्द रागके धारक ६०।१००
मन्दसान–हंस ७५।५४७
मनोरजस्–मनके विकार रूपी धूली ६३।१२२
मनोरमा–स्त्री ७०।७५
मरुत्–देव ५४।३०
मरुत्सङ्घ–देवोंका समूह ६७।५४
मरुत्सदस्–देवसभा ६३।२८२
मरुन्मार्ग–आकाश ४८।६०
महादेवी–प्रधानरानी ५१।२०
महिषीमण्डल–भैंसोंका समूह ६३।१६०
मातङ्ग–चाण्डाल ७२।३१
मातङ्गी–चाण्डाली ७२।२४१
माधव–वैशाख ६१।५

मार्दंगिक–मृदंग बजानेवाला ७६।९०
मिथुन–दम्पती ७०।८२
मुष्टि–मुक्का ७०।३५०
मूर्धज–केश ५१।२८
मृगोत्कर–मृगोंका समूह ७१।१५७
मृतिनिर्बन्ध–मृत्युकी हठ ७०।२०८
मृतिमूलधन–मृत्युरूपी मूलधन ६९।६
मेघान्त–शरद् ऋतु ६१।२४
मैथुन–साला ७५।४३०

[ य ]

यतिव्रात–मुनिसमूह ५६।५४
यम–युगल ७०।३८४
युयुत्सा–युद्ध करनेकी इच्छा ७६।२७६
योग–अप्राप्तकी प्राप्ति ६२।३५

[ र ]

रथ्या–गली ७६।३३५
राजताचल–विजयार्ध पर्वत ६२।२१
राजवृषभ–चक्रवर्ती ६७।८८
राजसिंहचर–राजसिंहका जीव जो अब मधुक्रीड हुआ ६१।७५
रुन्द्रबुद्धि–विशाल बुद्धि ७१।२
रुन्द्रवैभव–विशाल वैभवका धारक ५६।१८

[ ल ]

लप=मुख ५१।३७
लवसत्तम–अहमिन्द्र ६९।९१
लिप्सु–प्राप्त करनेका इच्छुक ७६।१७५
लोमांस–वीणाका एक दोष ७०।२७१
लोक–सतृष्णा ४८।११७
लोलालिता–चंचल भ्रमरपना ५१।३८

[ व ]

वक्षोदघ्नं–छाती प्रमाण ६८।१४६
वचोहर–दूत ६८।४०७
वदान्य–दानवीर, उदार हृदय ५२।३९
वणिग्वर्यशरण–सेठ गन्धोत्कटका घर ७५।६५९
वनज–कमल ७०।२५२
वनजाकर–कमलाकर, तालाब ७०।२५२
वनवारण–जंगली हाथी ६३।१५९
वन्दारु–स्तुति पाठक, चारण ७१।९०
वर्णत्रय–क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र विदेह क्षेत्रमें ये ही तीन वर्ण होते हैं। ब्राह्मण वर्ण नहीं होता ५४।११
वल्गुभाषी–सत्य बोलनेवाला ६३।२५६
वल्लकि–वीणा ७०।२६४
वसुधारा–रत्नोंकी धारा ५११२०
वसुधागेह–भूमिगृह–तलघर ६८।२८
वस्तक–बकरा ६७।३०६
वाग्विसर्ग–दिव्यध्वनि ६३।७६
वाचाट–बहुत बोलनेवाला ७०।२२९
वाचिक–सन्देश ६२।१०३
वातारितरु–एरण्डका वृक्ष ६३।६४
वादकण्डूति–वादकी खुजली ७२।१४
वादकण्डूया– वाद करनेकी खुजली ६३।५०
वायुमार्ग–आकाश ७१।४११
वारुणीदिक्–पश्चिम दिशा ६८।२०५
वार्मुक्कार्मुकनिर्मासि–इन्द्रधनुष-के समान नश्वर ४८।१२६
वासु–इन्द्र ५८।१
वि–पक्षी ६८।३४३
विकायसायक–कामके बाण ७०।६८
विकूर्च–दाढ़ी मूँछसे रहित ७०।४८८
विकृतर्द्धि–विक्रिया ऋद्धिके धारक ४८।४५
विक्रम–डग ७०।२९०
विगतासुता–मृत्यु ६२।३५६
विग्रह–शरीर ५९।१०२
विग्रह–युद्ध ६८।४१७
विघात–उपसर्ग ६३।१२८
विचिकित्सा–ग्लानि ६२।५०१
विजयाब्ज–विजयका शंख ६८।६३१
विट्सुता–वैश्यपुत्री ७५।७२
वितर्क–विचार ५१।१०
विदुत्वर्णी–सभा ७०।२८०
विद्वर–श्रेष्ठ विद्वान् ६२।१२४
विधा–भोजन ५९।२६८
विधी–मूर्ख ७४।८८
विधूतवैकल्य–पूर्ण ६३।४१७
विनम्यन्वय–विनमिका वंश ६८।८
विनरसञ्चार–मनुष्योंके संचारसे रहित ७५।११३
विपक्षक–पंखसे रहित ६८।३४३
विपाशित–बन्धन रहित किया हुआ ७१।४
विपुत्र–पुत्र रहित ७० ८४
विपुण्यक–पुण्यहीन ७०।२०१
विप्रलम्भन–ठगना ६७।३४७
विभ्रंश–विनाश ७४।८९
विवन्दिषु–वन्दना करनेके इच्छुक ६७।३
विशांपति–प्रजापति-राजा ४८।३२
विश्रसावधि–मरणान्त ५८।९
विश्रम्भ–विश्वास ५४।१४५

विश्वक्षितीश–समस्त राजा ६२।१२२

विश्वणार्थिन्–भोजनाभिलाषी ६५ १३३

विषभर्तृ–सांप ७१।२१४

विषय–देश ४८।३

विष्टपनालिका–लोकनाड़ी अथवा त्रसनाड़ी। यह लोकनाड़ी लोकके बीचमें स्थित है। चौदहराजू ऊँची और एक राजू चौड़ी है ५१।१७

विष्णुविधेय–कृष्णके सेवक ७०।४८२

विष्वणन–भोजन ७६।१३६

वीतघृण–निर्दय ६७।३०९

वीध्र–शुक्ल। प्रशस्ति।३३

वृत्रहा–इन्द्र ७६।३०

वेजित–कम्पित ७६।३९९

वैमुख्य–प्रतिकूलता ७१।८

वैयात्य–धृष्टता ७०।२६५

वैराग्यकाष्ठा–वैराग्यकी उच्च-सीमा ६१।९०

वैश्रवणोपम–कुबेरके समान ७०।१४७

व्यसु–मृत ७१।१५

[ श ]

शकटाकार–गाड़ीका आकार रखनेवाली कंसकी पूर्वभवकी एक विद्या ७०।४१९

शचीपति–इन्द्र ७४।३५७

शब्दशास्त्र–व्याकरण ५४।२१

शम्फली–दूती ६३।१२३

शयु–अजगर ५९।३१३

शरद्–वर्ष ६९।८०

शरव्याप्ति–गोंदरा नामक तृण-का फैलाव। पक्षमें बाणोंका विस्तार ६९।२४

शराव–मिट्टीका सकोरा ७४.३४२

शरीर संन्यास–शरीर त्याग, समाधिमरण ६९।१२

शर्म–सुख ६१।१

शर्मपरम्परा–सुखकी सन्तति ४८।५५

शलाटु–कच्चा फल ४८।११७

शल्य–वीणाका एक दोष ७०।२७१

शंकर–शान्ति या सुखके करने वाले ७०।१

शाकटिक–गाड़ी चलानेवाले ६३.१५७

शाखामृग–वानर ७६।४४१

शिक्षक–उपाध्याय, परमेष्ठी ४८।४४

शीतक–ढीला, कार्य करनेमें मन्थर ६८।४३७

शुक्लपक्षान्त–पूर्णिमा ६१।५

शुक्ललेश्याद्वय–द्रव्य और भाव दोनों प्रकारकी शुक्ल लेश्याओं से सहित ६१।११

शुचिशुक्ल–ज्येष्ठशुक्ल ६१।५२

शुल्क–टैक्स ७६।४१०

शुल्कमौलुक–टैक्ससे डरनेवाले ७०।१२८

शोकाशनि–शोकरूपी वज्र ४८।६२

शौण्डकारिणी–कलारन ७०।३४७

श्वाभ्री–नरकगति ७५।२१६

[ ष ]

षष्ठोपवास–दो दिनका उपवास ६४।३९

षोडशसमा–सोलह वर्ष ७५।६९०

[ स ]

सजानि–स्त्रीसहित ६५।२२

सञ्चितायाः–पुण्यका संचय करनेवाले ४९।५७

सपर्या–पूजा ६७।४

सप्तच्छद–सप्तपर्ण ६१।४२

सप्रेक्ष–विचारवान् ७०।२१२

समवर्त–यमराज ६१।७८

समवर्ती–यमराज ६८।६०६

समा–वर्ष ६१ ९३

समाधान–चित्तकी एकाग्रता अथवा समाधि ४८।१३

समासन्ननिर्वृति–जिसका मोक्ष शीघ्र होने वाला है ४९।३

सम्प्रधारण–प्रतिज्ञा ४८।७०

सम्फली–दूती ५४।२१२

सम्भिन्नश्रोतृ–एक निमित्तज्ञानी ६२।८३

सम्भूय–मिलकर ६२.११२

सम्भ्रान्त–घबड़ाया हुआ ६२।११५

सम्मद–हर्ष ५१।२२

सम्मुखीन–दर्पण ४९।१

सम्मुखीनतलोपमं–दर्पणतलके समान ६६।३०

संयुग–युद्ध ५७।७६

संरम्भसम्भृत–क्रोधसे परिपूर्ण ६३।२६१

सर्पशय्या–नागशय्या। कृष्णका एक रत्न ७०।४४१

सर्पाशन–मयूर ६७।२९

सर्वगीर्वाण–सब देव ६३।४१०

संवेगजनक–भय उत्पन्न करने-वाला ७०।२

सहसाधन–सेनासहित ७५।६४७

सहस्रसमायुष्क–हजारवर्षकी आयु वाला ७१।१२३

सहस्राक्ष–इन्द्र ५०।२३

संहत–मिले हुए ६४।३

साधन–सेना ६१।८०

सामज–हाथी ५९।१९७

सामय–रोगसहित ५८।९

सामवायिकता–सहायता ६८।४१

सार्व–सब हितकारी ५३।११

सावद्य–पाप सहित ५१।१०

सावष्टम्भ–अभिमानपूर्ण ६२।१७६

सिद्धार्थ–कृतकृत्य ४८।१३६

सिंहवाहिनी–एक विद्या ६२।११२

सिंहविष्टर–सिंहासन ६३।१४९

सीतापारम्भागभूषण–सीता नदीके दक्षिण तटके आभूषण स्वरूप ४८।५८
सीरपाणि–बलभद्र—अपराजित ६३।२६
सीरी–बलभद्र ७६।४८५
सुदूना–अत्यन्त दुःखी ६८।२१९
सुधाशन–देव ७३।७३
सुधाशिन्–अमृतभोगी देव ७०।२९५
सुनासीर–इन्द्र ६२ ४९०
सुप्रतिष्ठ–अच्छी प्रतिष्ठासे युक्त ७०।५२
सुप्रभूत–बहुत भारी ७०।१३१
सुरकुञ्जिका–अप्सरा ६२।३६८
सुरेट्–इन्द्र ५०।२५
सुव्रत–उत्तम व्रतोंसे युक्त ६७।१
सूपशास्त्र–पाकशास्त्र ५९।२६६
सैंहिकेय–राहु ६२।४३१
सोदर्य–सगे भाई ६३।१५७
सौदर्या–सगी बहिन ७५।८२
सौगत–बौद्ध ६३।५८
सौत्रान्तिक–बौद्धोंका एक भेद ६३।५०
सौधवृष्टि–अमृतकी वर्षा ५९।२९५
सौरी–सूर्यकी ७०।३२०
स्तनयित्नुक–मेघ ७६।१४६
स्थलपद्म गुलाब ७१।१०३
स्थाणु–रुद्र ७४।३३२
स्थितिक्रिया–सम्यग्दर्शनका एक अङ्ग ६३।३१९
स्राव–निर्जरा ४८।५२
स्वप्रजासमाः–अपनी सन्तानके समान ४८।३
स्वसंवित्ति–स्वसंवेदन ६६।९१
स्वास्थ्य–आरोग्यता, पक्षमें मृत्यु ५८।१०६

[ ह ]

हरि–इन्द्र ५१।८६
हरि–सिंह ७१।११२
हरि–घोड़ा ७१।८४
हरिनील–इन्द्रनीलमणि ६२।४८
हरिबल–कृष्णकी सेना ७१।८१
हरिविष्टर–सिंहासन ७५।३९
हरिसूनु–प्रद्युम्न ७२।१२७
हरेर्हरित्–इन्द्रकी दिशा, पूर्व दिशा ५४।३९
हलायुध–बलभद्र ६१।८३
हली–बलभद्र ५९।२८०
हलेश–अपराजित बलभद्र ६२।४
हारिणी–मनोहर ६३।४३७
हृद्य–हृदयको प्रिय ५४।१९२
हैमनी–हेमन्त सम्बन्धी ५९।३२

■

# व्यक्तिवाचक शब्दकोष

[ अ ]

अकम्पन–भगवान् महावीरका गणधर ७४।३७४

अकम्पन–वाराणसीका राजा, सुलोचनाका पिता ७४।४६

अकम्पन–राजा चेटकका पुत्र ७५।५

अकम्पनगुरु–सात सौ मुनियोंके नायक एक मुनि ७०।२७९

अकालवर्ष–आचार्य गुणभद्रका समकालीन राजा। प्रशस्ति ३१

अक्षर–यादव पक्षका एक राजा ७१।७४

अगन्धन–एक साँपका नाम ५९।१७७

अग्निभूति–धरणीजट ब्राह्मणका पुत्र ६२।३२६

अग्निभूति–वत्सापुरीका एक ब्राह्मण ७५।७४

अग्निभूति–चम्पापुरके सोमदेवका साला ७२।२२९

अग्निभूति–मृतिका ग्रामका एक ब्राह्मण ७४।७४

अग्निभूति–शालिग्रामके निवासी सोमदेव ब्राह्मण और अग्निला ब्राह्मणीका पुत्र ७२।४

अग्निभूति–भगवान् महावीरका गणधर ७४।३७३

अग्निमित्र–भगवान् महावीरके पूर्वभवका जीव ७६।५३६

अग्निमित्र–वत्सापुरीका एक ब्राह्मण ७५।७१

अग्निमित्र–मन्दिरग्राम निवासी गौतमका पुत्र ७४।७७

अग्निराज–हेमकूट नगरके राजा कालसंवरका एक शत्रु ७२।७३

अग्निल–पञ्चमकालका अन्तिम श्रावक ७६।४३३

अग्निला–अग्निभूतिकी स्त्री ७२।२३०

अग्निला–धरणीजट ब्राह्मणकी स्त्री ६२।३२६

अग्निला–शालिग्रामके निवासी सोमदेव ब्राह्मणकी स्त्री ७२।३

अग्निशिख–वाराणसीका एक राजा ६६।१०६

अग्निसम–भगवान् महावीरके पूर्वभवका जीव ७६।५३५

अग्निसह – अग्निभूति और गौतमीका पुत्र ७४।७४

अग्रकुम्भ–रावणके पक्षका एक विद्याधर ६८।४३०

अङ्गद–यादव पक्षका एक राजा ७१।७३

अङ्गारवेग–अशनिवेगका दामाद ७०।२५६

अचल–अन्धकवृष्टि और सुभद्राका पुत्र ७०।९६

अचल–द्वारावतीके राजा ब्रह्मकी सुभद्रा पत्नीसे उत्पन्न हुआ पुत्र। यह बलभद्र है ५८।८३

अच्युतेश–अपराजित बलभद्रका जीव ६३।३१

अजगर–दारक-श्रीभूति-सत्यघोषका जीव तीसरे नरकसे निकलकर अजगर हुआ ५९।२३६

अजित–द्वितीय तीर्थंकर अजितनाथ ४८।१

अजितञ्जय–धातकीखण्ड द्वीपके भरतक्षेत्र सम्बन्धी अलका देशके अयोध्यानगरका राजा ५४।८७

अजितञ्जय–गान्धार नगरके राजा ६३।३८४

अजितञ्जय–कल्किराजका पुत्र ७६।४२८

अजितञ्जय–एक चारण ऋद्धिधारी मुनि ७४।१७३

अजितञ्जय–भगवान् मुनिसुव्रतनाथका मुख्य प्रश्नकर्ता ७६।५३२

अजितसेन–हस्तिनापुरके राजा ६३।३८२

अजितसेन–भगवान् अजितनाथका पुत्र ४८।३६

अजितसेन–काञ्चनतिलक नगरके राजा महेन्द्रविक्रमका पुत्र ६३।१०६

अजितसेन–एक मुनि ६३।११४

अजितसेन–राजा अजितंजय और रानी अजितसेनाका पुत्र–श्रीधरदेवका जीव ५४।९२

अजितसेना–अयोध्याके राजा अजितञ्जयकी स्त्री ५४।८७

अजितसेना–अरिन्दमपुरके राजा अरिञ्जयकी स्त्री ७०।३०

अजिता–गान्धार नगरके राजा अजितंजयकी स्त्री ६३।३८४

अञ्जनपर्वत–रामका हाथी ६८।५४५

अञ्जनादेवी–प्रभञ्जनकी स्त्री ६८।२७६

अञ्जनासूनु–हनूमान् ६८।२८०

अणुमान्–प्रभञ्जन और अञ्जनादेवीका पुत्र,—हनुमान्का दूसरा नाम ६८।२८०

अतिकन्यार्क–रावणके पक्षका एक विद्याधर ६८।४३१

अतिथि–चारणयुगल नगरके राजा सुयोधनकी स्त्री ६७।२१४

अतिबल–आगामी सातवाँ नारायण ७६।४८८

अतिबल–एक असुर–रत्नकण्ठका जीव ६३।१३६

अतिबल–हरिविक्रमका सेवक ७५।४८१
अतिमुक्त–एक मुनि ७०।३७०
अतिरथ–पुण्डरीकिणी नगरीके राजा रतिषेणका पुत्र ५१।१२
अतिरूपक–देवरमण वनका व्यन्तरदेव ६३।२७८
अतिरूपा–एक देवी ६३।२८५
अतिवेग–धरणीतिलक नगरका राजा विद्याधर ५९।२२८
अतिवेग–पृथिवीतिलकपुरका राजा ५९।२४१
अतिशयमति–दशरथका एक मन्त्री ६७।१८५
अतोरण–आगामी चौदहवें तीर्थंकरका जीव ७६।४७३
अधोक्षज–कृष्ण ७१।३५३
अनगार–भगवान् शीतलनाथका प्रमुख गणधर ५६।५०
अनङ्ग–प्रद्युम्न ७२।१६८
अनङ्गपताका–राजा सत्यन्धरकी एक स्त्री ७५।२५४
अनन्त–एक गणधर ६८।४
अनन्त–एक मुनि ६३।१७७
अनन्त–एक मुनि ५८।२८३
अनन्तजिन–विदेहक्षेत्रके एक जिनेन्द्र ५७।८
अनन्तमति–श्रीकान्ताके साथ आयी हुई सामान्य स्त्री–दासी ६२।३५२
अनन्तमति–भरतचक्रीकी एक स्त्री ७४।५०
अनन्तवीर्य–एक मुनि ६७।६६
अनन्तवीर्य–एक मुनि ६७।३
अनन्तवीर्य–मथुराका राजा ५९।३०२
अनन्तवीर्य–जम्बूद्वीपकी विनीता—अयोध्यानगरीका राजा ७०।१४७
अनन्तवीर्य–अयोध्याका राजा, सनत्कुमार चक्रवर्तीका पिता ६१।१०४
अनन्तवीर्य–राजा स्तिमित-सागर और अनुमति रानीका पुत्र। यह मणिचूलका जीव है ६२।४१४
अनन्तवीर्य–एक मुनि ७१।३१२
अनन्तवीर्य–आगामी चौबीसवें तीर्थंकर ७६।४८१
अनन्तसेन–बलभद्र और नारायणका भेजा योद्धा ६२।५०३
अनन्तसेन–अपराजित बलभद्रका पुत्र ६३।२६
अनन्तसेना–भरत चक्रवर्तीकी एक स्त्री ६२.८८
अनन्तश्री–नन्दन नगरके राजा अमितविक्रम और रानी आनन्दमतीकी पुत्री ६३।१३
अनावृत–जम्बूद्वीपका एक देव ७६।३७
अनिन्दिता–रत्नपुरके राजा श्रीषेणकी स्त्री ६२।३४०
अनिरुद्ध–प्रद्युम्नका पुत्र ७२।१८९
अनिलवेगा–विद्युद्दंष्ट्रकी स्त्री ६३।२४१
अनिलनन्दन–अणुमान् ६८।४६५
अनिलात्मज–अणुमान्—हनुमान् ६८।४३२
अनिवर्ती–आगामी बीसवें तीर्थंकर ७६।४८०
अनीकदत्त–वसुदेव और देवकीका पुत्र ७१।२९६
अनीकपाल–वसुदेव और देवकीका पुत्र ७१।२९६
अनुकूल–राजा वज्रदन्तका एक चेटक ७६ १४३
अनुन्दरी–रत्नसंचय नगरके राजा विश्वदेवकी स्त्री ७१।३८७
अनुन्दरी–चन्द्रपुरके राजा महेन्द्रकी स्त्री ७१।४०५
अनुन्धरी–पोदनपुरके विश्वभूति ब्राह्मणकी स्त्री ७३।८
अनुन्धरी–हस्तिनापुरके कपिष्ठल ब्राह्मणकी स्त्री ७०।१६१
अनुनाग–दशपूर्वके धारक एक मुनि ७६।५२२
अनुपमा–मतिसागरकी स्त्री ७५।२५८
अनुपमा–राजपुरके सेठ रत्नतेजा और सेठानी रत्नमालाकी पुत्री ७५।४५१
अनुमति–प्रभाकरी पुरीके राजा स्तिमितसागरकी द्वितीय स्त्री ६२।४१४
अन्धकवृष्टि–शूरवीर और धारिणीका पुत्र ७०।९४
अन्धवेल–भगवान् महावीरका गणधर ७४।३७४
अपराजित–सिंहपुरके राजा अर्हद्दास और रानी जिनदत्ताका पुत्र ७०।१०
अपराजित–एक श्रुतकेवली ७६।५१९
अपराजित–सिंहपुरका राजा ७०।४३
अपराजित–पूर्व विदेहके तीर्थंकर ६९।३९
अपराजित–चक्रपुरका राजा जिसने भगवान् अरहनाथको सर्वप्रथम आहार दिया था ६५।३५
अपराजित–जरासन्धका एक पुत्र ७१।९
अपराजित–विदेह क्षेत्रके वत्सदेश सम्बन्धी सुसीमानगरीका राजा ५२.३
अपराजित–प्रभाकरीपुरीके राजा स्तिमितसागर और वसुन्धरा रानीका पुत्र। यह रविचूलदेवका जीव है ६२।४१३
अपराजित–चक्रपुरके राजा ५९।२३९

अपराजिता–भगवान् मुनिसुव्रत-नाथकी पालकी ६७।४०
अपराजिता–वाराणसीके राजा अग्निशिखकी स्त्री। नन्दि-मित्रकी माता ६६।१०७
अपराजिता–उज्जयिनीके राजा विजयकी स्त्री ७१।४४३
अपाप–आगामी तेरहवें तीर्थंकर ७६।४७९
अभय–राजा श्रेणिकका पुत्र ७४।४२९
अभयघोष–एक केवली, जिनके पास मघवान् चक्रवर्तीने दीक्षा ली थी ६१ ९७
अभयघोष–धातकीखण्डके पूर्व ऐरावत क्षेत्रमें स्थित तिलक-नगरका राजा ६३।१६८
अभयनन्दी–एक आचार्य ७१।२०५
अभययान–भगवान् सुमतिनाथ-की पालकी ५१।६९
अभिनन्दन–अन्धकवृष्टि और सुभद्राका पुत्र ७०।९६
अभिनन्दन–चतुर्थ तीर्थंकर ५०।१
अभिमन्यु–अर्जुनका सुभद्रा स्त्री-से उत्पन्न हुआ पुत्र ७२।२१४
अमरगुरु–एक मुनि ६२।४०३
अमित–विद्युद्दंष्ट्रके विमानका नाम ६३।२४२
अमितगुण–एक मुनिराज ७४।१७३
अमिततेज–अर्ककीर्ति और ज्योतिर्मालाका पुत्र ६२।१५२
अमिततेजस्–गगनवल्लभ नगर-के राजा गगनचन्द्र और रानी गगनसुन्दरीका पुत्र ७० ४०
अमितप्रभ–पुण्डरीकिणी नगरीमें स्थित अमितप्रभ तीर्थंकर ६२।३६१
अमितमति–पद्मिनीखेटके सागर-सेनकी स्त्री ६३।२६३
अमितमति–गगनवल्लभ नगरके राजा गगनचन्द्र और रानी गगनसुन्दरीका पुत्र ७०।४०
अमितवती–मथुराके राजा अनन्तवीर्यकी दूसरी स्त्री ५९।३०२
अमितविक्रम–पुष्करार्धके पूर्वार्ध भरतके नन्दन नगरका राजा ६३।१२
अमितवेग–स्थालकपुरका राजा—एक विद्याधर ६८।१४
अमितसागर–एक मुनि ७१।४३३
अमितसेना–एक गणिनी—आर्यिका ६२।३६७
अमृतरसायन–राजा चित्ररथका रसोइया ७०।२७१
अमृतरसायन–सुभौम चक्रवर्ती का रसोइया ६५।१५६
अमृतसागर–एक तीर्थंकर ७६।१४७
अमोघजिह्व–एक मुनि ६२।१९६
अमोघजिह्व–पोदनपुरके निमित्त-ज्ञानी ६२।२५३
अमोघमुखी–लक्ष्मणकी शक्ति ६८।६७५
अम्बिका–खगपुरके राजा सिंह-सेनकी द्वितीय पत्नी ६१।७१
अर–अठारहवें तीर्थंकर ६५।१
अर–आगामी बारहवें तीर्थंकर ७६।४७९
अरविन्द–पोदनपुरका राजा ७३।७
अरविन्दकुमार–भगवान् अर-नाथका पुत्र ६५।३२
अरिंजय–अरिन्दमपुरका राजा ७०।३०
अरिंजय–चित्रपुरका राजा ६२।६७
अरिंजय–कोशलदेशके साकेत-नगरका राजा ७२।२५
अरिंजय–एक मुनि, जो रेणुका-के बड़े भाई थे। ६५।९३
अरिंजय–एक चारण ऋद्धिधारी मुनि ६२।३४८
अरिंजय–हरिविक्रमका सेवक ७५।४८१
अरिन्दम–साकेतके राजा अरि-ञ्जयका पुत्र ७२।२८
अरिन्दम–एक मुनि, जिन्होंने एक माहके उपवास किये थे ५४।१२०
अरिष्ट–एक असुर ७०।४२७
अरिष्टसेन–आगामी बारहवाँ चक्रवर्ती ७६।४८४
अरिष्टसेन–भगवान् धर्मनाथका प्रमुख गणधर ६१।४४
अर्ककीर्ति–राजा चन्द्राभ और रानी सुभद्राका पुत्र ७४।१३५
अर्ककीर्ति–ज्वलनजटी और वायुवेगाका पुत्र ६२।४३
अर्कतेजस्–अमिततेजका पुत्र ६२।४०८
अर्थस्वामिनी–नागदत्तकी छोटी बहिन ७५।९७
अर्हद्दत्त–धनदत्त और नन्दयशा-का पुत्र ७०।१८५
अर्हद्दास–धर्मप्रिय और गुणदेवी-का पुत्र ७६।१२४
अर्हद्दास–धनदत्त और नन्दयशा-का पुत्र ७०।१८५
अर्हद्दास–जम्बूद्वीपके पश्चिम-विदेह क्षेत्र सम्बन्धी सुगन्धिल-देशके सिंहपुर नगरका राजा ७०।४
अर्हद्दास–राजगृहीका एक सेठ–जम्बूस्वामीका पिता ७६।३६
अर्हद्दास–हस्तिनापुरका राजा ७२।३८
अर्हद्दास–धातकीखण्डके पश्चिम विदेह सम्बन्धी गन्धिल देशकी अयोध्यानगरीका राजा ५९।२७७

अर्हद्दास–साकेतका निवासी एक सेठ ५२।२६
अर्हद्दासी–भगवान् शान्तिनाथके समयकी प्रमुख श्राविका ६३।४९४
अर्हनन्द–विदेहके एक तीर्थंकर ६५।६
अर्हनन्दन–विदेहके एक तीर्थंकर ५१।१३
अर्हनन्दन–एक मुनि ५३।१३
अलकसुन्दरी–श्रीचन्द्राकी सखी ७५।४४४
अलका–भद्रिलनगरकी वणिक्-पुत्री ७०।३८५
अलका–भद्रिलपुरके सुदृष्टि सेठकी स्त्री–रेवती धायका जीव ७१।२९३
अशनिघोष–राजा सिंहसेन मरकर अशनिघोष नामक हाथी हुआ था ६९।१९७
अशनिघोष–काष्ठाङ्गारिकका हाथी ७५।३६६
अशनिघोषक–चमरचञ्चापुरका स्वामी ६२।२२९
अशनिघोषक–एक हाथी जो कि राजा सिंहसेनका जीव था ५९।२१२
अशनिवेग – काष्ठाङ्गारिकका हाथी ७५।६६७
अशनिवेग–किन्नरगीत नगरका स्वामी ७०।२५४
अशोक–पुष्कलावती देशकी पुण्डरीकिणी नगरीका राजा ७१।३९४
अश्वकन्धर–अश्वग्रीवका दूसरा नाम ५७।९५
अश्वग्रीव–अलकाके राजा मयूरग्रीवका पुत्र ६२।५९
अश्वत्थाम–जरासंधके पक्षका एक विशिष्ट पुरुष–द्रोणाचार्यका पुत्र

[ आ ]

आगमसार–राजा दशरथका मन्त्री ६७।१८३
आदित्य–चम्पापुरका राजा ७०।११२
आदित्य–एक मुनि ७५।३९४
आदित्यगति–एक चारणऋद्धिधारी मुनि ६२।३४८
आदित्याभ–एक देव ५९।१३२
आदित्याभ–लान्तव स्वर्गका एक देव–बलभद्रका जीव ५९।२८१
आदिमेन्द्र–सौधर्मेन्द्र ७१।४८
आद्यजिन–प्रथम तीर्थंकर–भगवान् ऋषभदेव ४८।२६
आनन्द–एक मुनि ५६।१६
आनन्द–धातकी खण्डके अशोकपुरका सेठ ७१।४३३
आनन्द–अयोध्याके राजा वज्रबाहु और रानी प्रभङ्करीका पुत्र ७३।४३
आनन्दमती–नन्दनपुरके अमितविक्रम राजाकी स्त्री ६३।१३
आनन्दयशा–अशोकपुरके आनन्द सेठकी पुत्री ७१।४३३
आम्रमञ्जरी (चूतमञ्जरी)–वैश्रवण सेठकी स्त्री ७५।३४८
आर्यवर्मा–सिंहपुरका राजा ७५।२८१
आसुरी–अशनिघोषकी माता ६२।२२९

[ इ ]

इन्द्र–द्युतिलकपुरके राजा चन्द्राभाका मन्त्री ७४।१४१
इन्द्रगिरि–गान्धारदेशके पुष्कलावती नगरका राजा ७१।४२५
इन्द्रवर्म–रावणके पक्षका एक विद्याधर ६८।४३१
इन्द्रजित्–रावणका पुत्र ६८।२९८
इन्द्रदत्त–भगवान् अभिनन्दननाथको सर्वप्रथम आहार देनेवाला साकेत नगरका एक राजा ५०।५४
इन्द्रदत्त–शुक्रप्रभपुर नगरका राजा ६३।९२
इन्द्रभूति–धरणीजट ब्राह्मणका पुत्र ६२।३२६
इन्द्रभूति–एक ब्राह्मण, जो भगवान् महावीरका गणधर हुआ ७४।३५७
इन्द्रवर्मा–पोदनपुरके राजा चन्द्रदत्त और रानी देविलाका पुत्र ७२।२०५
इन्द्रसेन–रत्नपुरके राजा श्रीषेणका पुत्र ६२।३४१
इन्द्रसेन–कौशाम्बीके राजा महाबल और रानी श्रीमतीकी पुत्री श्रीकान्ताका पति ६२।३५२
इन्द्रसेन–जरासंधके पक्षका एक राजा ७१।७८
इन्द्रराम–जमदग्नि और रेणुकीका पुत्र ६५।९२
इन्द्राशनि–अशनिघोषका पिता ६२।२२९
इन्दु–ज्वलनजटीका एक दूत ६२।९७

[ उ ]

उग्रसेन–नरवृष्टि और पद्मावतीका पुत्र ७०।१००
उग्रसेन–मथुराका राजा ७०।३३१
उग्रसेन–यादव पक्षका एक राजा ७१।७५
उग्रसेन–उग्रवंशी राजा–राजीमतिके पिता ७१।१४५
उग्रसेन–महासेन और सुन्दरीका पुत्र ७६।२६५
उग्रसेन–भगवान् नेमिनाथका मुख्य प्रश्नकर्ता ७६।५३२

उत्तरकुरु–भगवान् नेमिनाथकी पालकी ६९।५३
उदङ्क–आगामी तृतीय तीर्थंकर का जीव ७६।४७१
उदङ्क–आगामी आठवें तीर्थंकर ७६।४७८
उदयन–कच्छदेशके रोरुक नगर का राजा ७५।१२
उद्धव–यादव पक्षका एक राजा ७१।८३
उपेन्द्र–राजा चेटकका पुत्र ७५।४
उपेन्द्रसेन–रत्नपुरके राजा श्रीषेणका पुत्र ६२।३४१
उपेन्द्रसेन–इन्द्रसेनका भाई ६२।३५३
उपेन्द्रसेन–इन्द्रपुरके राजा ६५।१७९
उमा–रुद्रकी स्त्री ७४।३३७
उषा–द्वारावतीके राजा ब्रह्मकी दूसरी स्त्री ५८।८४

[ ऋ ]

ऋजुमति–एक चारण ऋद्धि-धारी मुनि ७६।३५१

[ ऐ ]

ऐरा–अजितंजय राजा और अजितारानीकी पुत्री। यही राजा विश्वसेनकी स्त्री और भगवान् शान्तिनाथकी माता हुई ६३।३८५
ऐरा–भोजपुरके राजा पद्मनाभ-की स्त्री ६७।६४

[ क ]

कनक–आगामी पहला कुलकर ७६।४६३
कनकचित्रा–अश्वग्रीवकी स्त्री ६२।६०
कनकचित्रा–रत्नसंचय नगरके राजा क्षेमंकरकी स्त्री ६३।३८
कनकचूल–एक व्यन्तर देव ६३।१८६
कनकतेजस्–राजपुरका एक वैश्य ७५।४५२
कनकध्वज–आगामी चौथा कुलकर ७६।४६४
कनकपाद–आगामी इक्कीसवें तीर्थंकरका जीव ७६।४७४
कनकपुङ्ख–शिवमन्दिरनगरके राजा दमितारिके पिता कीर्तिधरके पिता ६२।४८८
कनकपुङ्ख–कनकप्रभ नगरका राजा ७४।२२२
कनकपुङ्गव–आगामी पाँचवाँ कुलकर ७६।४६४
कनकप्रभ–रत्नसंचय नगरका राजा ५४।१३०
कनकप्रभ–आगामी दूसरा कुल-कर ७६।४६३
कनकमाला–राजा कनकप्रभकी स्त्री ५४।१३०
कनकमाला–मेघवाहन और विमलाकी पुत्री ६३।११७
कनकमाला–चन्द्रपुरके राजा महेन्द्र और अनुन्दरीकी पुत्री ७१।४०६
कनकमाला–अमलकण्ठ नगरके राजा कनकरथकी स्त्री ७२।४१
कनकमाला–कनकपुरके राजा कनकपुङ्खकी स्त्री ७४।२२२
कनकमाला–राजगृहीके कुबेरदत्त सेठकी स्त्री ७६।४७
कनकमालिका–वीतशोकपुरके राजा चक्रध्वजकी स्त्री ६२।३६५
कनकरथ–अश्वपुरका राजा ६२।६७
कनकरथ–अमलकण्ठ नगरका राजा ७२।४१
कनकराज–आगामी तीसरा कुल-कर ७६।४६४
कनकलता–चक्रध्वज और कनक-मालिकाकी पुत्री ६२।३६५
कनकलता–चम्पापुरके राजा श्रीषेण और धनश्रीकी पुत्री–सोमिलाका जीव ७५।८३
कनकवती–कनकोज्ज्वलकी स्त्री ७४।२२३
कनकोज्ज्वल–राजा कनकपुङ्ख और रानी कनकमालाका पुत्र ७४।२२२
कनकोज्ज्वल–भगवान् महावीर-का पूर्वभवका जीव ७६।५४१
कनकशान्त–राजा सहस्रायुध और रानी श्रीषेणाका पुत्र ६३।४६
कनकशान्ति–एक राजा ६३।११७
कनकशान्ति–एक मुनि ६३।१२७
कनकश्री–राजा दमितारिकी पुत्री ६२।४६५
कनकश्री–राजगृहीके कुबेरदत्त सेठ और कनकमालाकी पुत्री ७६।६४
कटप्रू–आगामी पञ्चमतीर्थंकर-का जीव ७६।४७२
कपिल–धरणीजट ब्राह्मणका दासीपुत्र २६।३२६
कपिल–साकेत का एक ब्राह्मण ७४।६८
कपिलक–कपिल का नाम (नीच कपिल) ६२,३४३
कपिष्ठल–हस्तिनापुर का एक ब्राह्मण ७०।१६१
कमठ–विश्वभूति और अनुन्दरी का पुत्र ७३।९
कमला–चित्रमति मन्त्री की स्त्री ५९।२५५
कमला–भद्रिलपुर के भूतिशर्मा ब्राह्मण की स्त्री ७१।३०४
कमला–राजपुर के सागरदत्त सेठ की स्त्री ७५।५८७

कमलोदर–कृष्ण ७१।३७५
कलिङ्ग–कलिङ्ग का राजा, जरासंघ के पक्ष का ७१।८०
कलिन्दसेना–जरासन्धकी स्त्री ७०।३५४
कर्ण–पाण्डु और कुन्ती के प्रच्छन्न संगम से उत्पन्न पुत्र ७०।११०
कर्ण–जरासंघ के पक्ष का एक राजा ७१।७७
कंस–वशिष्ठ तापस का जीव, मथुरा के राजा उग्रसेन और पद्मावती का पुत्र ७०।३४७
कंसारि–कृष्ण ७१।४१३
कंसार्य–ग्यारह अङ्गों के जानकार एक मुनि ७६।५२५
काकजङ्घ–एक चाण्डाल जो अग्निभूति, वायुभूतिके पिता सोमदेव ब्राह्मणका जीव था ७२।३१
काञ्चनमाला–मेघकूटनगर के राजा कालसंवरकी स्त्री ७२।५५
काञ्चनलता–महाबलकी स्त्री ७५।९८
काञ्चनलता–महाबलकी स्त्री ७५।११८
काञ्चना–मनोरमाकी दासी ६३।१५२
कात्यायनी–भगवान् नेमिनाथके संघ की प्रमुख आर्यिका ७१।१८६
कानयवन–जरासंघ का एक पुत्र ७१।११
काम–प्रद्युम्न ७२।११२
कामधेनु–एक विद्या का नाम ६५।९८
कामरूपिणी–प्रद्युम्न की एक अंगूठी ७२।११६
काल–भल्लंकी नामक पल्लीका एक भील ७१।३१०
कालक–उल्कामुखी में रहनेवाला एक भीलोंका राजा ७०।१५६
कालक–एक भील, जिसे चन्दना ने अपने आभूषण दिये थे। ७५।४६
कालिका–पुरुरवा भील की स्त्री ७४।१६
कालकूट–भीलों का स्वामी ७५।२८७
कालमेघ–रावण का हाथी ६८।५४०
कालसंवर–मेघकूटनगर का राजा, एक विद्याधर ७२।५५
कालसौकरिक–राजगृह का वासी एक पुरुष ७४।४५५
कालाङ्गारिक–काष्ठाङ्गारिक का पुत्र ७५।२९२
कालिङ्गी–पूरितार्थीच्छ की स्त्री ७०।९९
काश्यपा–हस्तिनापुर के राजा अर्हद्दास की स्त्री ७२।३९
काष्ठाङ्गारिक–राजा सत्यन्धर का मन्त्री ७५।१९०
किन्नरमित्र–श्रीचन्द्रा का भाई ७५।४९१
कीचक–भुजङ्गशैल नगरी के राजपुत्र ७२।२१५
कीर्ति–एक देवी ६३।२००
कीर्तिधर–राजा दमितारि का पिता ६२।४८९
कुक्कुटसर्प–श्रीभूति सत्यघोष का जीव ५९।२१७
कुणिक–राजा श्रेणिकका पिता ७४।४१८
कुणिक–राजा श्रेणिक का चेलिनी रानी से उत्पन्न पुत्र ७६।४१
कुनाल–भगवान् शान्तिनाथ का मुख्य प्रश्नकर्ता ७६।५३१
कुन्ती–अन्धकवृष्टि और सुभद्रा की पुत्री ७०।९७
कुन्थु–भगवान् श्रेयांसनाथ के प्रथम गणधर ५७।५४
कुन्थु–सत्रहवें तीर्थंकर ६४।२
कुबेर–रत्नपुर का एक सेठ ६७।९३
कुबेरदत्त–सागरदत्त और प्रभाकरी का पुत्र ७६।२१८
कुबेरदत्त–राजगृही का एक सेठ ७६।४७
कुबेरदत्ता–रत्नपुर नगर के कुबेर सेठ की पुत्री ६७।९४
कुमार–राजा श्रेणिक का पुत्र अभयकुमार ७५।२४
कुमारदत्त–राजपुर का एक सेठ ७५।३५१
कुमुद–एक विद्याधर ६८।३९०
कुम्भ–सिंहपुर नगर का स्वामी ६२।२०५
कुम्भ–मिथिला के राजा—भगवान् मल्लिनाथ के पिता ६६।२०
कुम्भ–रावणके पक्षका एक विद्याधर ६८।४३०
कुम्भार्य–भगवान् अरनाथका प्रमुख गणधर ६५।३९
कुरङ्ग–एक भील–कमठका जीव ७३।३७
कुर्यवर–दुर्योधनका भानेज ७२।२६८
कुलपुत्र–आगामी सातवें तीर्थंकर ७६।४७८
कुलवाणिज–एक वैश्य ७५।१०५
कुशलमति–राजा जनक का सेनापति ६७।१६९
कुसुमचित्रा–कृष्णकी सभा ७१।१४१
कुसुमश्री–राजपुरके पुष्पदन्त मालाकारकी स्त्री ७५।५२८
कूल–कूलग्रामका राजा, भगवान् महावीरको सर्वप्रथम आहार देनेवाला ७४।३१९

कृतवर्मा–काम्पिल्यनगरके राजा-भगवान् विमलनाथके पिता ५९।१५
कृतवीराधिप–राजा सहस्रबाहु और चित्रमतिका पुत्र ६५।५८
कृप–जरासंधके पक्षका एक राजा ७१।७८
कृपवर्मा–जरासंधके पक्षका एक राजा ७१।७८
कृष्णाचार्य–इस नामके गुरु ६१।६२
केशव–नारायण ५९।६३
केशव–लक्ष्मण ६८।६३१
केशव–श्रीकृष्ण ७१।७६
केशवती–वाराणसीके राजा अग्निशिखकी स्त्री, दत्तकी माता ६६।१०७
केसरिविक्रम–सुरकान्तार नगर-का राजा–एक विद्याधर ६६।११६
कैकेयी–वाराणसीके राजा दशरथकी स्त्री ६७।१५०
कौन्तेय–युधिष्ठिर, भीम और अर्जुन ये तीन पाण्डव ७२।२७०
कौमुदी–लक्ष्मणकी गदा ६८।६७३
कौरवनाथ–दुर्योधन ७२।२६८
कौशिक–एक तापस ६२।३८०
कौशिकी–मन्दिरग्रामके गौतम ब्राह्मणकी स्त्री ७४।७७
कौस्तुभ–लक्ष्मणकी मणि ६८।६७६
क्रौञ्च–हस्तिनापुरके राजा अर्हद्दास और रानी काश्यपी-का पुत्र—वायुभूतिका जीव ७२।३९
क्षत्रिय–आगामी षष्ठ तीर्थंकर का जीव ७६।४७२
क्षत्रियान्तक–दशपूर्वके धारक एक मुनि ७६।५२१
क्षान्ति–एक आर्यिका ७२।२४९
क्षीरकदम्ब–स्वस्तिकावतीका एक अध्यापक ६७।२५८
क्षेमंकर–मङ्गलावती देशके रत्नसंचय नगरका राजा ६३।३८
क्षेमङ्कर–एक तीर्थंकर ६३।११२
क्षेमङ्कर–विदेह क्षेत्रके एक तीर्थंकर ७३।३४
क्षेमङ्कर–एक तीर्थंकर ७४।२३८
क्षेमसुन्दरी–सुभद्रसेठ और निर्वृति सेठानीकी पुत्री ७५।४११
खदिरसार–एक भील, राजा श्रेणिकके तृतीय पूर्वभवका जीव ७४।३९०
खर–रावणके पक्षका एक विद्या-धर ६८।४३१
खरदूषण–रावणके पक्षका एक विद्याधर ६८।४३१

[ ग ]

गगनचन्द्र–गगनवल्लभ नगरका राजा ७०।३९
गगनचर–चन्द्रचूल और मनोहरी का पुत्र ७१।२५२
गगननन्दन–चन्द्रचूल और मनोहरीका पुत्र ७१।२५२
गगनसुन्दरी–गगनवल्लभ नगर के राजा गगनचन्द्रकी स्त्री ७०।४०
गङ्ग–गङ्गदेव और नन्दयशाका पुत्र ७१।२६२
गङ्गदेव–हस्तिनापुरका राजा ७१।२६२
गङ्गदेव–गङ्गदेव और नन्दयशा-का पुत्र ७१।२६२
गङ्गदेव–दशपूर्वके धारक एक मुनि ७६।५२२
गङ्गमित्र–राजा गङ्गदेव और रानी नन्दयशाका पुत्र ७१।२६२
गणबद्ध–एक प्रकारके देव ६७।७६
गन्धमित्र–साकेतपुरका राजा ५९।२६६
गन्धर्वदत्ता–एक कन्या जो वसुदेवको विवाही जावेगी ७०।२६६
गन्धर्वदत्ता–राजा गरुडवेग और रानी धारिणीकी पुत्री ७५।३०४
गन्धोत्कट–राजपुरका एक सेठ ७५।१९८
गरुडध्वज–चन्द्रचूल और मनो-हरीका पुत्र ७१।२५१
गरुडवाहन–चन्द्रचूल और मनो-हरीका पुत्र ७१।२५१
गरुडवेग–कनकपुरका राजा ६३।१६५
गरुडवेग–विजयार्धके गगनवल्लभ नगरका राजा ७५।३०२
गान्धारी–नरवृष्टि और पद्मा-वतीकी पुत्री ७०।१०१
गान्धारी–धृतराष्ट्रकी स्त्री ७०।११७
गान्धारी–कृष्णकी एक पट्टरानी ७१।१२६
गान्धारी–पुष्कलावती नगरके राजा इन्द्रगिरि और रानी मेरुमतीकी पुत्री, कृष्णकी पट्ट-रानी ७१।४२६
गुणकान्ता–रत्नपुरके राजा प्रजापतिकी स्त्री ६७।९१
गुणदेवी–धर्मप्रिय सेठकी स्त्री ७६।१२४
गुणपाल–एक मुनि ७५।३१९
गुणप्रभ–एक तीर्थंकर ५४।१२२
गुणभद्र–एक चारण मुनि ७०।३२४
गुणभद्र भदन्त–उत्तरपुराणके कर्ता ५७।६७

गुणमञ्जरी–कनकपुरके राजा सुषेणकी नर्तकी ५८।६१
गुणमाला–कुमारदत्त वैश्य और विमलाकी पुत्री ७५।३५१
गुणमित्र–जीवन्धरका एक साला ७५।४२९
गुणमित्र–राजपुरके एक जौहरी-का पुत्र ७५।४५४
गुणवती–एक आर्यिका ५९।२३२
गुणवती–एक आर्यिका ७२।२२६
गूढदन्त–आगामी चौथा चक्र-वर्ती ७६।४८२
गौतम–मृगायण तापस और विशालाका पुत्र मुदत्तका जीव ७०।१४२
गौतम–हस्तिनापुरके कपिष्ठल ब्राह्मण और अनुन्धरी ब्राह्मणी का पुत्र—रुद्रदत्तका जीव ७०।१३१
गोदावरी–गोपेन्द्र और गोपश्री की पुत्री ७५।२९१
गोपश्री–राजपुरके गोपेन्द्रकी स्त्री ७५।२९१
गोपेन्द्र–राजपुरका एक गोपों-का राजा ७५।२९१
गोपेन्द्र–विदेह देशके विदेह नगर का राजा ७५।६४४
गोवर्द्धन–एक मुनि ६३।१८४
गोवर्द्धन–एक श्रुतकेवली ७६।५१९
गौतम–मन्दिर गांवका एक ब्राह्मण ७४।७७
गौतमी–सूतिकाग्राम निवासी अग्निभूति ब्राह्मणकी स्त्री ७४।७४
गौरी–कृष्णकी एक पट्टरानी ७१।१२६
गौरी–वीतशोकपुरके राजा मेरु-चन्द्र और रानी चन्द्रावतीकी पुत्री—कृष्णकी पट्टरानी ७१।४४०

[ घ ]

घनतुण्ड–प्रियमित्राकी चेटी सुषेणाका मुर्गा ६३।१५०
घनरथ–महापुरके राजा वायु-रथका पुत्र ५८।८१
घनरथ–हेमाङ्गद और मेघ-मालिनीका पुत्र ६३।१८१
घनरथ–पुण्डरीकिणी नगरीका राजा ६३।१४३
घोषा–एक वीणा ७०.२९५
घोषार्या–भगवान् पुष्पदन्तके संघ की प्रमुख आर्यिका ५५।५६
घोषावती–एक वीणा ७०।२९६

[ च ]

चक्रधर–कृष्ण ७२।१६८
चक्रधर–आगामी तीसरा बल-भद्र ७६।४८५
चक्रध्वज–वीतशोकपुरका राजा ६२।३६४
चक्रनाथ–कृष्ण ७१।१४२
चक्रायुध–चक्रपुरके राजा अप-राजित और उनकी सुन्दरी रानीका पुत्र—सिंहचन्द्रका जीव ५९।२३९
चक्रायुध–विश्वसेन और यश-स्वतीका पुत्र ६३।४१३
चक्री–कृष्ण ७१।४१३
चञ्चत्कान्तितिलका–सुवर्णतिलका की दासी ६३।१७२
चण्डकौशिक–कुम्भकारकट नगर-का एक ब्राह्मण ६२।२१३
चण्डदण्ड– काष्ठाङ्गारिकका मुख्य नगर रक्षक ७५।३७७
चतुर्मुख–पटनाके राजा शिशु-पाल और रानी पृथिवी-सुन्दरीका पुत्र जो कल्कि नाम से प्रसिद्ध हुआ ७६।३९९
चन्दन–पद्मगुल्म राजाका पुत्र ५६।१५
चन्दना–राजा चेटककी छोटी पुत्री ७४।३३८

चन्दनार्या–भगवान् महावीरके संघकी प्रमुख आर्यिका ७५।२
चन्द्र–सोम तापस और श्रीदत्ता तापसीका पुत्र ६३।२६६
चन्द्र–आगामी पहला बलभद्र ७६।४८५
चन्द्रकीर्ति–चम्पापुरका राजा ७०।८४
चन्द्रचूल–रत्नपुरके राजा प्रजा-पति और रानी गुणकान्ता-का पुत्र ६७।९१
चन्द्रचूल–एक मुनि ६७।१४५
चन्द्रचूल–नित्यालोक नगरका राजा ७१।२५०
चन्द्रतिलक–कनकपुरके राजा गरुडवेग और रानी धृतिषेणा-का पुत्र ६३।१६६
चन्द्रदत्त–पोदनपुरका एक राजा ७२।२०४
चन्द्रप्रभ–अष्टम तीर्थंकर ५४।१
चन्द्रप्रभा–भगवान् महावीरकी पालकी ७४।२९९
चन्द्रमाला–राजपुरके कनकतेजा वैश्यकी स्त्री ७५।४५२
चन्द्रवती–चन्द्रमाकी एक देवी ७१।४१८
चन्द्रवती–वीतशोकपुरके राजा मेरुचन्द्रकी स्त्री ७१।४३९
चन्द्राचार्य–एक मुनि ७६।४३२
चन्द्रानना–सोमशर्माकी पुत्री ६२।१९२
चन्द्राभ–द्युतिलक नगरका राजा ६२।३६
चन्द्राभ–राजपुरके निवासी वणदत्त और नन्दिवीका पुत्र ७५।५२९
चन्द्राभ–द्युतिलकपुरका राजा ७४।१३४
चन्द्रोदय–सुरमञ्जरीका चूर्ण ७५।३४९

चपलगति–सूर्यप्रभपुरके राजा सूर्यप्रभ और रानी धारिणीका पुत्र ७०।२९
चपलवेग– विद्याधरोंका एक राजा ६२।३८१
चपलवेग–एक विद्याधर ६८।६
चपलवेगा–कौशिक तापसकी स्त्री ६२।३८०
चमर–श्रीभूति–सत्यघोष मन्त्री-का जीव ५९।१९६
चमर–असुरकुमारोंके इन्द्र ७१।४२
चमर–यादव पक्षका एक राजा ७१।७५
चाणूर–कंसका प्रमुख मल्ल ७०।४८६
चाणूरान्त–कृष्ण ७१।१२७
चारुदत्त–एक प्रसिद्ध पुरुष ७०।२६९
चारुपाद–आगामी तेईसवें तीर्थं-करका जीव ७६।४७४
चारुषेण–भगवान् संभवनाथके १०५ गणधरोंमें प्रमुख गणधर ४९।४३
चित्रगुप्तक–आगामी सत्रहवें तीर्थं-कर ७६।४७९
चित्रचूल–किन्नरगीत नगरका राजा ६३।९३
चित्रचूल–एक विद्याधर–वसन्त सेनाका भाई ६३।१२८
चित्रमति–छत्रपुरके राजा प्रीति-भद्रका मन्त्री ५९।२५५
चित्रगति–साकेतके राजा सहस्र-बाहुकी स्त्री ६५।५७
चित्रमाला–राजा अपराजितकी दूसरी स्त्री ५९।२४०
चित्ररथ–गिरिनगरका राजा ७१।२७१
चित्रवर्ण–प्रद्युम्नका धनुष ७२।११६
चित्रसेन–हरिविक्रमका सेवक ७५।४८०
चित्रसेना–अग्निमित्र ब्राह्मणकी वैश्य स्त्रीसे उत्पन्न पुत्री ७५।७२
चित्रा–भगवान् नेमिनाथकी पालकी ७१।१६०
चित्राङ्गद–सौधर्म स्वर्गका एक देव—वीरदत्त सेठका जीव ७०।७२
चित्राङ्गद–नित्यालोक नगरके राजा चन्द्रचूल और रानी मनोहरीका ज्येष्ठ पुत्र—वज्र-मुष्टिका जीव ७१।२५०
चित्राङ्गददेव–सौधर्म स्वर्गका देव—सुप्रतिष्ठका जीव ७०।१३८
चिन्तागति–अश्वग्रीवका दूत ६२।१२४
चिन्तागति–सूर्यप्रभपुरके राजा सूर्यप्रभ और रानी धारिणीका पुत्र ७०।२८
चूडादेवी–ब्रह्मदत्त चक्रवर्तीकी माता ७२।२८८
चेटक–वैशालीका राजा ७५।३
चेलिनी–राजा चेटककी पुत्री ७५।७
चेलिनी–राजा श्रेणिककी स्त्री ७६।४१
चेल्लकेतन–राजा लोकादित्यका पिता। प्रशस्ति ३३
चेल्लध्वज–राजा लोकादित्यका अग्रज। प्रशस्ति ३३

[ ज ]

जगन्नन्दन–एक चारणऋद्धिधारी मुनि ६२।५०
जगन्नन्दन–एक मुनि जिनके पास ज्वलनजटीने दीक्षा ली थी ६२।१४८
जगन्नाथ–भगवान् नेमिनाथ ७२।१९१
जटिल–कपिल ब्राह्मण और उसकी स्त्री कालीका पुत्र ७४।६८
जटिल–भगवान् महावीरका पूर्व-भवका जीव ७६।५३४
जनक–मिथिलाके राजा ६७।१६६
जनकात्मजा–सीता ६८।१६३
जमदग्नि–शतबिन्दु और श्रीमती-का पुत्र ६५।६०
जम्बुषेणा–जाम्बवनगरके जाम्बव राजाकी स्त्री ७१।३६९
जम्बू–रत्नपुरके सत्यक ब्राह्मण-की स्त्री ६२।३२९
जम्बू–अन्तिम केवली ७६।३७
जम्बूस्वामी–अन्तिम केवली ७६।५१८
जय–नन्दनपुरके राजा, जिसने भगवान् विमलनाथको प्रथम आहार दिया था ५९।४२
जय–यादव पक्षका एक राजा ७१।७३
जय–दशपूर्वके धारक एक मुनि ७६।५२२
जयकीर्ति–आगामी दशवें तीर्थं-कर ७६।४७८
जयगिरि–जीवन्धरका एक हाथी ७५।३४१
जयगुप्त–एक निमित्तज्ञानी ६२।९८
जयगुप्त–पोदनपुरके निमित्त-ज्ञानी ६२।२५३
जयदेवी–राजा कनकपुङ्खकी रानी ६२।४८८
जयदेवी–मन्दारनगरके राजा शङ्खकी स्त्री ६३।१७७
जयद्रथ–जरासंधके पक्षका एक राजा ७१।७८
जयद्रथ–राजा जयन्धर और रानी जयावतीका पुत्र जीव-न्धरका पूर्वभवका जीव ७५।५३४

जयन्त—वीतशोकनगरके राजा वैजयन्तका पुत्र ५९।११०
जयन्त—अभयघोष और सुवर्ण-तिलकाका पुत्र ६३।१६९
जयन्त—भगवान् मल्लिनाथकी पालकी ६६।४६
जयन्धर—धातकीखण्ड द्वीपके पूर्वमेरुसे पूर्व दिशामें स्थित विदेह क्षेत्रसम्बन्धी पुष्कलावती देशकी पुण्डरीकिणी नगरीका राजा ७५।५३४
जयपाल—ग्यारह अङ्गके जानकार एक मुनि ७६।५२४
जयरामा—काकन्दीके राजा सुग्रीवकी स्त्री भगवान् पुष्पदन्तकी माता ५५।२४
जयवती—राजा जयन्धरकी स्त्री ७५।५३९
जयश्यामा—काम्पिल्यनगरके राजा कृतवर्माकी रानी—भगवान् विमलनाथकी माता ५९।१५
जयसेन—विदेह क्षेत्रके वत्सकावती देशसम्बन्धी पृथिवीनगरका राजा ४८।५९
जयसेन—कौशाम्बीके राजा विजय और रानी प्रभाकरीका पुत्र ६९।८०
जयसेन—साकेत—अयोध्याका राजा ७३।१२०
जयसेन—सुप्रतिष्ठतपुरका राजा ७६।२१७
जयसेना—विदेहक्षेत्रके वत्सकावती देशसम्बन्धी पृथिवीनगरके राजा जयसेनकी रानी ४८।५९
जयसेना—प्रभाकरीपुरीके राजा नन्दनकी स्त्री ६२।७६
जयसेना—समुद्रसेनकी स्त्री ६३।११८
जयावती—पोदनपुरके राजा प्रजापतिकी स्त्री ५७।८६
जयावती—राजा वसुपूज्यकी स्त्री—भगवान् वासुपूज्यकी माता ५८।१८
जयावती—राजा उग्रसेनकी स्त्री—राजीमतिकी माता ७१।१४५
जयावती—विजयमतिकी स्त्री ७५।२५८
जरत्कुमार—कृष्णका एक भाई ७२।१८१
जरा—यादव पक्षका एक राजा ७१।७४
जरासन्ध—प्रतिनारायण ७०।३३७
जरासन्धारि—कृष्ण ७१।३४६
जलधिसुता—हस्तिनापुरके राजा दुर्योधनकी उदधिकुमारी नामकी पुत्री ७२।१३४
जलमन्थन—अन्तिम कल्कि ७६।४३१
जातिभट—राजपुरके पुष्पदन्त मालाकारका पुत्र ७५।५२८
जानकी—सीता ६८।४४३
जाम्बव—जाम्बवनगरका राजा ७१।३६८
जाम्बवती—कृष्णकी एक पट्टरानी ७१।१२६
जाम्बवती—राजा जाम्बव और रानी जम्बुषेणाकी पुत्री ७१।३६९
जितशत्रु—भरतक्षेत्रके साकेतनगरका एक राजा—भगवान् अजितनाथके पिता ४८।१९
जितशत्रु—भगवान् अजितनाथके पिता ४८।२३
जितशत्रु—राजा अजितसेनका पुत्र ५४।१२३
जितशत्रु—वसुदेव और देवकीका पुत्र ७१।२९६
जिनदत्त—धनदत्त और नन्दयशाका पुत्र ७०।१८५
जिनदत्त—धनदेव और अशोकदत्ताका पुत्र ७२।२४५
जिनदत्त—राजपुरके सेठ वृषभदत्त और सेठानी पद्मावतीका पुत्र ७५।३१५
जिनदत्ता—अयोध्याके राजा अर्हद्दासकी दूसरी स्त्री ५९।२७८
जिनदत्ता—सिंहपुरके राजा अर्हद्दासकी स्त्री ७०।५
जिनदत्ता—एक आर्यिका ७१।२०६
जिनदत्ता—बन्धुयशाकी सखी—जिनदेवकी पुत्री ७१।३६५
जिनदत्ता—एक आर्यिका ७१।३९५
जिनदत्ता—वाराणसीके धनदेव वैश्यकी स्त्री ७६।३१९
जिनदास—सिंहपुरका निवासी ६३।२७२
जिनदासी—राजगृहीके अर्हद्दास सेठकी स्त्री—जम्बूस्वामीकी माता ७६।३७
जिनदेव—धनदेव और नन्दयशाका पुत्र ७०।१८५
जिनदेव—एक मुनि ७१।३६२
जिनदेव—जिनदत्ताका पिता ७१।३६५
जिनदेव—धनदेव और अशोकदत्ताका पुत्र ७२।२४५
जिनपाल—धनदत्त और नन्दयशाका पुत्र ७०।१८५
जिनमतिक्षान्ति—एक आर्यिका ७१।४३८
जिनसेन—महापुराणके कर्ता ५७।६७
जिनसेन—गुणभद्राचार्यके गुरु ७४।७
जिनसेन—आचार्य गुणभद्रके गुरु ७६।५२८

जीवयशा–जरासंध और कलिन्दसेनाकी पुत्री ७०।३५४
जीवन्धर–एक मुनिराज ७५।६८४
जीवन्धर–राजा सत्यन्धर और विजया रानीका पुत्र ७५।२५०
जैनी–राजगृहनगरके विश्वभूतिकी स्त्री ५७।७२
ज्येष्ठा–धनदत्त और नन्दयशाका पुत्र ७०।१८६
ज्येष्ठा–राजा चेटककी पुत्री ५७।७
ज्योतिर्माला–मेघवाहन और मेघमालिनीकी पुत्री ६२।७२
ज्योतिर्माला–विद्युत्प्रभकी बहन ६२।८०
ज्योतिर्माला–राजा पुरुबलकी स्त्री ७१।३११
ज्योतिष्प्रभ–राजा कालसंवरके विद्युद्दंष्ट्र आदि पाँच सौ पुत्रोंमें सबसे छोटा पुत्र ७२।१२६
ज्योतिःप्रभा–त्रिपृष्ठनारायण और स्वयंप्रभाकी स्त्री ६२।१५३
ज्वलनजटी–रथनूपुरचक्रवाल नगरका राजा ६२।३०

[ त ]

तक्षक–एक शिला ७२।५३
ताम्रकर्ण–एक हाथी ६३।१५८
ताम्रचूल–एक व्यन्तरदेव ६३।१८६
तारक–भोगवर्धन नगरके राजा श्रीधरका पुत्र—यह विन्ध्यशक्तिका जीव था जो अब प्रतिनारायण हुआ है ५८।९१
तिलकचन्द्रिका–श्रीचन्द्राकी सखी अलकसुन्दरीकी माता ७५।४४४
तिलोत्तमा–एक देवी ६३।१३६
तिलोत्तमा–चन्द्राभनगरके राजा धनपतिकी स्त्री ७५।३९१
तृणपिङ्गल–पोदनपुरका राजा–सुयोधनकी स्त्री अतिथिका भाई ६७।२२४
त्रिपृष्ठ–पोदनपुरके राजा प्रजापति और रानी मृगावतीका पुत्र ६२।९०
त्रिपृष्ठ–आगामी आठवाँ नारायण ७६।४८९
त्रिपृष्ठ–भगवान् श्रेयान्सनाथका मुख्य प्रश्नकर्ता ७६।५३०
त्रिपृष्ठ–भगवान् महावीर स्वामीके पूर्वभवका जीव ७६।५३९
त्रिलातिका–एक नर्तकी ६२।४२९

[ द ]

दण्डगर्भ–इस नामका मधुक्रीडका प्रधान मन्त्री ६१।७६
दत्त–भगवान् चन्द्रप्रभका प्रमुख गणधर ५४।२४४
दमक–वीतशोकपुरका एक सेठ ७१।३६२
दमवर–एक मुनि ६२।४०२
दमवर–एक चारण ऋद्धिधारी मुनि ६३।६
दमवर–चारण ऋद्धिधारी एक मुनि ६३।२८०
दमवर–एक मुनि ७०।३६
दमितारि–शिवमन्दिर नगरका राजा ६२।४३४
दर्शक–अलका नगरीका एक राजा विद्याधर ५९।२२९
दव–यादव पक्षका एक राजा ७१.७३
दशकन्धर–रावण ६८।४२५
दशरथ–विदेहगत वत्सदेशके सुसीमानगरका राजा—भगवान् धर्मनाथका तृतीय पूर्वभवका जीव ६१।३
दशरथ–वाराणसीका राजा ६७।१४८
दशरथ–हेमकच्छका राजा ७५।१०
दशानन–रावण—पुलस्त्य और मेघश्रीका पुत्र ६८।१२
दशास्य–रावण ६८।२
दानवीर्य–भगवान् सुपार्श्वनाथका मुख्य प्रश्नकर्ता ७६.५३०
दान्तमति–एक आर्यिका जो रानी रामदत्ताको संबोधनेके लिए सिंहपुर आयी थी ५९।१९९
दान्तमति–एक आर्यिका ५९।२१२
दारुक–सर्वसमृद्ध सेठका सेवक ७६।१६८
दारुण–छत्रपुरका एक व्याध ५९।२७३
दाशरथि–राम ६८।४२३
दिवितिलक–कनकपुरके राजा गरुडवेग और रानी धृतिषेणाका पुत्र ६३।१६६
दिव्यबल–साकेतका राजा ५९।२०८
दीर्घशिख–ज्योतिःप्रभनगरके राजा संभिन्न और उसकी स्त्री कल्याणीका पुत्र ६२।२४२
दीर्घदन्त–आगामी दूसरा चक्रवर्ती ७६।४८२
दुर्जय–जरासंधके पक्षका एक राजा ७१।८०
दुर्धर्षण–धृतराष्ट्र और गान्धारीका तृतीय पुत्र ७०।११७
दुर्धर्षण–जरासंधके पक्षका एक राजा—कौरव ७१।७९
दुर्मुख–रावणके पक्षका एक विद्याधर ६८।४३१
दुर्मर्षण–जरासंधके पक्षका एक राजा–कौरव ७१।७९
दुर्मर्षण–वृद्धग्रामका एक गृहस्थ ७६।१५६
दुर्योधन–धृतराष्ट्र और गान्धारीका ज्येष्ठ पुत्र ७०।११७

